**टिप्पणी—पलंका**—यहाँ पर कवि ने पलग के अर्थ मे पलका का प्रयोग किया है। पलंग का अर्थ दूसरी छोर है। लका के दूसरे छोर पर कैलाश है। वीर हनुमान विरह की ज्वाला से दग्ध हो कैलाश मे जा गिरे। डा० अग्रवाल का मत भी द्रष्टव्य है। वह इस प्रकार है—"यह मध्यकालीन भाषा का प्रसिद्ध मुहावरा है। इलोरा के कैलाश मन्दिर मे बीच के मन्दिर मे दोनो ओर दो गुफा मण्डप हैं। एक का नाम लका और दूसरे का नाम पलका है। सम्भवत जायसी का सकेत यह है कि वीर हनुमान दक्षिण की लका छोडकर उत्तर से कैलाश के पास पलका मे जा गिरे।

**जरे लगूर सो राते उहाँ ···· कर मुहाँ**—यहाँ पर हेतूत्प्रेक्षा अलकार है।

**गए पहार सब औटि कै**—यहाँ पर अतिशयोक्ति अलकार से विरहाग्नि की अलौकिकता व्यग्य है। अत कवि प्रौढोक्तिसिद्ध अलकार से वस्तुव्यग्य है।

यहाँ पाठान्तर भी है 'कनै पहार होत है रावट अर्थ है सोने का पहाड जलकर काला हुआ जा रहा है।

# पार्वती महेश खण्ड

ततखन पहुँचे आइ महेसू। बाहन बैल, कुस्टि कर भेसू ।।
काथरि कया हडावरि बाँधे। मुडमाल औ हत्या काँधे ।।
सेसनाग जाके कँठमाला। तनु भभूति हस्ती कर छाला ।।
पहुँची रुद्र-कँवल कै गटा। ससि माथे औ सुरसरि जटा ।।
चवँर घंट औ डवरू हाथा। गौरा पारवती धनि साथा ।।
औ हनुवत बीर सँग आवा। धरे भेस बाँदर जस छावा ।।
अवतहि कहेन्हि, न लावहु आगी। तेहि कै सपथ जरहु जेहि लागी ।।
की तप करै न तापही पारेहु, की रे नसाएहु जोग ? ।
जियत जीउ कस काढहु, कहहु सो मोहिं बियोग ।।१।।

[इस अवतरण मे कवि ने विरहाग्नि से जलते हुए रतनसेन की रक्षा के हेतु महादेव जी के आगमन का वर्णन किया है ।]

उसी समय शिव जी आ पहुंचे । वे बैल पर सवार थे और कोढी का रूप धारण किए हुए थे । शरीर पर कँथरी और अस्थियो की माला पडी हुई थी । गले मे मुण्डो की माला थी । कन्धे पर हत्या (मृत्यु) पडी थी । कठ मे शेषनाग जाति के सांप पडे हुए थे । शरीर पर भभूत रमाए थे और हाथी की खाल ओढे थे । रुद्राक्ष और कमलगट्टो की पहुँची पहने थे । मस्तक पर चन्द्रमा और गगा थी । हाथ मे चँवर, घंटा और डमरू थे । साथ मे गौरी पार्वती थी । उनके सग हनुमान वीर भी आया, उसने बन्दर के बच्चे का वेश बना रखा था । आते ही उन्होने कहा— तुम अपने को भस्म मत करो । तुम्हे उसी की सौगन्ध है जिसके लिए आगी मे जल रहे हो ।

क्या तुम अपनी तपस्या पूरी नही कर पाए, या तुम्हारा जोग नष्ट हो गया है । तुम जीते जी प्राण क्यो निकाले डाल रहे हो । मुझे बताओ तुम्हे किसका वियोग है ।

**विशेष**—इस अवतरण मे जायसी ने शिव जी के रूप के ब्याज से नाथपथी साधक का रूप वर्णित किया है । शिव जी के साथ हनुमान जी का पार्षद् के रूप मे मानना जायसी के पौराणिक ज्ञान के अधूरेपन का परिचायक है ।

**टिप्पणी—हत्या कांधे**—जायसी ने २१० अवतरण मे शिव जी को दो हत्याओ का भागी वताया है। अव प्रश्न यह है कि ये दो हत्याएँ कौन-सी थी। इस सम्वन्ध मे विद्वानो की धारणाएँ भिन्न-भिन्न हैं। सुधाकर जी ने गगा और चन्द्रमा को शिव जी की दो हत्याएँ समझा है। किन्तु यह मत सर्वथा अमान्य है। गिरेफ साहव ने लिखा है शिव द्वारा सती के मृत शरीर धारण और मदन दहन के कारण उन्हें दो हत्याओ का भागी माना जाता है। डा० मुन्शीराम शर्मा ने दो हत्याएँ निर्दिष्ट करते हुए लिखा है, एक हत्या तो गणेश जी का सिर काटना था। दूसरी हत्या गणेश जी को जिलाने के लिए हाथी को मारना था। डा० अग्रवाल के अनुसार दो हत्याएँ हैं— ब्रह्माजी का सिर काटना और कामदेव को दग्ध करना है। मैं डा० अग्रवाल के मत से सहमत हूँ। जायसी का दो हत्याओ मे क्या मन्तव्य था, स्पष्ट नही है।

**गज चर्म**—महिषासुर का एक पुत्र गजासुर था। एक वार वह देवताओ को वहुत दुःख देने लगा। तव भगवान शिव ने उससे युद्ध किया। अपने त्रिशूल पर ऊपर टाँग लिया। इस पर वह वोला—'हे महादेव! अव आपसे ऊपर उठ गया हूँ अतः आपसे जीत गया हूँ।' उसकी वचन-चातुरी सुनकर शिवजी ने उससे कहा 'वर माँग, मैं तुमसे प्रसन्न हूँ।' इस पर उसने याचना की है कि हे भगवान्! आप मेरा वध कर मेरी खाल को सदा अपने वस्त्र रूप मे धारण करें। ताकि मैं सदा आपके ऊपर रहूँ। शिवजी ने वैसा ही किया। वे सदा गजचर्म धारण करते हैं।

**हड़ावरि**—छोटी-छोटी हड्डियो की माला।

**हनिवंत वीर**—डा० अग्रवाल ने लिखा है कि लोक मे हनुमान जी की मान्यता दो रूपो मे है एक वीर या यक्ष के रूप मे दूसरे राम के पार्षद् के रूप मे।

कहेसि मोहि वातन्ह विलमावा। हत्या केरि न डर तोहि आवा॥
जरै देहु, दुःख जरौ अपारा। निस्तर पाइ जाऊँ एक वारा॥
जसि भरथरी लागि पिंगला। मो कहँ पदमावति सिंघला॥
मैं पुनि तजा राज औ भोगू। सुनि सो नावँ लीन्ह तप जोगू॥
एहि मठ सेएऊँ आइ निरासा। गइ सो पूजि, मन पूजि न आसा॥
मैं यह जिउ डाढे पर दाधा। आधा निकसि रहा, घट आधा॥
जो अजवर सो विलँव न लावा। करत विलंव वहुत दुःख पावा॥
एतना वोल कहत मुख, उठी विरह कै आगि।
जौं महेस न वुझावत, जाति सकल जग लागि॥२॥

[इस अवतरण मे शिवजी के प्रति रतनसेन का प्रत्युत्तर वर्णित है।]

कहने लगे मुझे वातो में विलमा रखा है, तुझे हत्या का डर नहीं है। मुझे जल जाने दो। मैं अपार दुःख से जल रहा हूँ। जलकर अनवरत जलने से मुक्ति तो पा

जाऊँगा। भर्तृहरि के लिए पिंगला विरह का कारण बनी थी। उसी प्रकार मेरे लिए सिंघल की पदमावती मेरे विरह का कारण हो गई है। मैंने उसके लिए राज और भोग त्याग दिया। मैंने उस निष्ठुर के लिए इस मठ पर तपस्या की। वह पूजन करके भी चली गई किन्तु मेरे मन की आशा पूर्ण नही हुई। इस प्रकार मैंने जलते हुए अपने जीव को और दग्ध किया है। जिससे आधे प्राण निकल चुके हैं और आधे अभी शरीर मे ही हैं। जो आधा जल चुकता है वह विलम्ब नही लगाता है क्योकि विलम्ब होने से बडा कष्ट होता है।

इतनी बात कहते ही उसके मुख से ऐसी आग निकली कि यदि महेश आकर न बुझाते तो सारा जगत भस्मसात् हो जाता।

**टिप्पणी— जसि भर्तृहरि लागि पिंगला**—पिंगला नाम की एक परम-सुन्दरी राजकुमारी थी। भर्तृहरि उस पर आसक्त थे पर वह भर्तृहरि को नही चाहती थी। वह किसी दूसरे से प्रेम करती थी। उससे दुःखी होकर भर्तृहरि ने बडी तपस्या की और योगी हो गए। बाद मे वह भी द्रवित हो गई और विवाह हो गया। भर्तृहरि फिर दूसरी बार विरक्त होकर जब योगी बने तो पिंगला को अपार दुःख हुआ।

**निरासा**—यह यहाँ पर उसी अर्थ मे प्रयुक्त हुआ है जिस अर्थ मे उर्दू मे बेवफा प्रयुक्त होता है।

**एतना ······ लागि**—यहाँ पर अतिशयोक्ति अलकार से वस्तुव्यग्य है। विरह की भयकरता, विराटता एव अलौकिकता ही यहाँ व्यग्य है।

पारबती मन उपजा चाऊ। देखौ कुवर केर सत भाऊ॥
ओहि एहि बीच, कि पेमहि पूजा। तन मन एक, कि मारग दूजा॥
मह सुरूप जानहुँ अपछरा। विहँसि कुँवर कर आँचर धरा॥
सुनहु कुँवर मो सौ एक बाता। जस मोहि रग न औरहि राता॥
औ बिधि रूप दीन्ह है तोकाँ। उठा सो सवद जाइ सिव-लोका॥
तब हौ तोपहँ इन्द्र पठाई। गइ पदमिनि, तैं अछरी पाई॥
अब तजु जरन, मरन, तप जोगू। मो सौ मानु जनम भरि भोगू॥
हाँ अछरी कविलास कै, जेहि सरि पूज न कोइ॥
मोहि तजि सँवरि जो ओहि, मरसि, कौन लाभ तोहि होइ॥३॥

[इस अवतरण मे पार्वती द्वारा रतनसेन के प्रेम की परीक्षा प्रसंग का वर्णन किया गया है।]

पार्वती के मन मे कौतूहल उत्पन्न हुआ और सोचने लगी कि कुँवर के भाव की परीक्षा करके देखूँ वह सत् है अथवा असत् है। यह प्रेम साधना मार्ग के बीच मे ही है या इसका प्रेम पूर्ण हो गया है। इसके तन और मन दोनो मे सद्भाव है या

प्रेम कोरा भौतिक भर है। उसने ऐसा सुन्दर वेश धारण किया मानो कि अप्सरा हो और उसने हँसकर राजा का आँचल पकड लिया और बोली हे राजकुमार ! मेरी एक बात सुनो। जैसा सुन्दर रंग मेरा है वैसा किसी का नही है। तुम्हे भी परमात्मा ने दिव्य रूप दिया है। उसकी प्रशसा स्वर्ग मे अप्सराओ तक पहुँची। तभी इन्द्र ने मुझे तुम्हारे पास भेजा है। पदमनी भले ही चली गई किन्तु तुम्हे तो अप्सरा मिल गई है, अब जलना-मरना, तप-योग सब छोड दो और जीवन-भर मेरे साथ भोग करो।

**टिप्पणी—ओहि एहि बीच···कि प्रेमहि पूजा**—इसका पाठान्तर है 'दहुँ यह बीच कि प्रेमहि पूजा' इसका अर्थ होगा कि क्या यह अभी बीच मे प्रेम है या की पूर्णता को पहुँच गया है।

**उठा जो सबद जाय सिवलोका**—यह शब्द शिवलोक मे जाकर पहुँचा। यहाँ पर अतिशयोक्ति से वस्तुव्यंग्य है। यहाँ पर यश की विराटता ही व्यंग्य है।

भलेहि रंग अछरी तोर राता। मोहि दुसरे सौं भाव न बाता॥
मोहि ओहि सँवरि मुए तसलाहा। नैन जो देखसि पूछसि काहा ?॥
अबहि ताहि जिउ देइ न पावा। तोहि असि अछरी ठाडि मनावा॥
जौं जिउ देइ हौं ओहि कै आसा। न जनौ काह होइ कविलासा॥
हौं कविलास काह लै करऊँ। सोइ कविलास लागि जेहि मरऊँ॥
ओहि के बार जीउ नहि वारौं। सिर उतारि नेवछावरि सारौं॥
ताकरि चाह कहै जो आई। दोउ जगत तेहि देहुँ बडाई॥
ओहि न मोरि किछु आसा, हौं ओहु आस करेउँ।
तेहि निरास पीतम कहँ, जिउ न देउँ का देउँ॥४॥

[इस अवतरण मे कवि ने अप्सरा के प्रति रतनसेन का उत्तर प्रस्तुत किया है।]

हे ! अप्सरे ! माना कि तुम्हारा रूप बहुत सुन्दर है किन्तु मुझे तो दूसरे से बात करना भी अच्छा नही लगता है। मुझे तो उसका स्मरण करके मरने से इतना लाभ हुआ कि तू आँखो से देख रही है फिर पूछने की क्या बात है। अभी जिसके लिए प्राण भी नही दिए कि तेरी जैसी अप्सरा सामने खडी है। यदि उसकी कामना मे प्राण त्याग दूं तो मालूम नही स्वर्ग मे क्या मिल जाएगा। मैं स्वर्ग लेकर क्या करूँ ? मेरे लिए वही स्वर्ग है जिसके लिए प्राण दे दूं। उसके द्वार पर मैं जीवन को वार दूंगा और सिर उतारकर निछावर कर दूंगा। उसका समाचार जो आकर मुझसे कहेगा उसे मैं दोनो लोक मे बडाई दूंगा।

उसे मुझसे कोई कामना नही, मैं ही उसकी कामना करता हूँ। उस निष्काम प्रियतम को प्राण न देकर क्या अर्पित करूँ ?

**टिप्पणी—कबिलासा**—सूफी कवियो ने कैलाश शब्द का प्रयोग अधिकतर ब्रह्मरन्ध्र और स्वर्ग के अर्थ मे किया है। मधुमालती मे मझन ने लिखा है—

'कौरि मौह् विरला जन भोगी वोह् कैलास। पृ० १२।'

**विशेष**—इस अवतरण मे कवि ने नायक के प्रेमभाव की एकनिष्ठता एव पवित्रता व्यजित की है।

गौरइ हँसि महेस सौ कहा। निहचै एहि बिरहानल दहा॥
निहचै यह ओहि कारन तपा। परिमल पेम न आछै छपा॥
निहचै पेम-परि यह जागा। कसे कसौटी कचन लागा॥
बदन पियर जल डमकहि नैना। परगट दुवौ पेम के बैना॥
यह एहि जनम लागि ओहि सीझा। चहै न औरहि, ओही रीझा॥
महादेव देवन्ह के पिता। तुम्हरी सरन राम रन जिता॥
एहू कहँ तस मया करेहू। पुरवहु आस, कि हत्या लेहू॥
हत्या दुह के चढाइ काँधे बहु अपराध।
तीसर यह लेउ माथे, जौ लेवै कै साध॥५॥

[इस अवतरण मे कवि ने रतनसेन के प्रेम की सत्यता और पवित्रता व्यजित की है।]

रतनसेन की प्रेम परीक्षा लेकर गौरी महेश जी से बोली—'यह निश्चय ही विरहानल से जल रहा है। यह निश्चय ही उसी के लिए तपस्या कर रहा है। सच्चा प्रेम छिपाए नही छिपता। इस मे निश्चय ही प्रेम परिजनित व्याकुलता है। कसौटी पर कसने से वह कचन मालूम होता है। उसका मुख पीला पड गया है और नेत्रो मे अश्रु डबडबा रहे है। दोनो से उसके प्रेम की बात प्रकट होती है। वह इस जन्म मे उसी के लिए सूख रहा है। वह किसी दूसरे को नही चाहता। वह उसी पर रीझा हुआ है। महादेव देवताओ के पिता है। तुम्हारी कृपा से ही राम ने रण जीता है। इसके प्रति भी तुम वडा दयाभाव रखिए। उसकी इच्छा पूर्ण करिए नही तो हत्या पडेगी।

जो दो हत्याएँ अपने सिर पर तुमने चढा रखी है, उनके दोप अभी तक नही मिटे और यदि और हत्या लेने की इच्छा है तो यह भी हत्या सिर पर ले लो।

**टिप्पणी—कसे कसौटी काँचन लागा**—वाच्यार्थ है कि कसौटी पर कसने से यह कचन सिद्ध हुआ। इसे अर्थ बोध हो गया है। दूसरा व्यग्यार्थ है कि मैंने उसके प्रेम की परीक्षा की है। वह सच्चा प्रेमी है। यहाँ पर अत्यन्ततिरस्कृत वाच्यध्वनि है।

**बदन········ ···बैना**—विरह की दो प्रमुख विशेपताओ का सकेत किया

गया है। फारसी मे प्रेम अथवा विरह के नौ चिन्ह वताए गए हैं—

आहे सर्दो, रगे जर्दो, चश्मेतर।
इन्तजारी, वेकरारी, वेसवर॥
कम गुफ्तनो कम खुर्दनो नींदे हराम।
नौ निशां आशिकारां वासद पिसर॥

इन पक्तियो मे कवि ने रगे जर्दो और चश्मेतर इन दो प्रणय चिन्हो का उल्लेख किया है।

हत्या दुई के चढ़ाइ—दो हत्याएँ तो सिर चढाए हुए ही हो। प्रश्न है कि यहाँ पर कौन सी हत्याओ की चर्चा की गई है। इस सम्वन्व मे कुछ निश्चित रूप से नही कहा जा सकता है। मेरी समझ मे कवि का अभिप्राय गणेश जी तथा कामदेव की हत्याओ से है। गणेश जी की हत्या की कथा शिव पुराण में इस प्रकार दी है—एक वार पार्वती स्नान करने गई तो गणेश जी को द्वार पर विठा गई और कह गई कि किसी को अन्दर न आने देना। इतने मे शिव जी आ गए और अन्दर जाने लगे। गणेश जी ने अन्दर जाने से शिव जी को रोका। शिव जी ने क्रुद्ध होकर गणेश जी का शिरोच्छेन कर डाला और अन्दर गए। पार्वती जी को जव यह समाचार मिला तो वह वहुत क्रुद्ध हुई और प्रलय करने लगी तो शिव जी ने वडी प्रार्थना की तव उन्होंने कहा कि मैं तव प्रलय रोकूंगी जव आप यह वचन देंगे कि गणेश जी को फिर से जीवित कर उन्हे प्रथम पूज्य वनावेंगे। शिवजी ने (एवमस्तु) कह पार्वती का क्रोध शान्त किया। कामदेव के वध की कथा लोक प्रसिद्ध है।

विशेष—इस अवतरण मे कवि ने रतनसेन के रूप मे सच्चे प्रेमी का रूप चित्रित किया है।

मुनि कै महादेव कै भाखा। सिद्धि पुरुष राजै मन लाखा॥
सिद्धहि अग न वैठे माखी। सिद्ध पलक नहि लावै आँखी॥
सिद्धहि सग होइ नहि छाया। सिद्धहि होइ भूख नहि माया॥
जेहि जग सिद्ध गोसाई कीन्हा। परगट गुपुत रहै को चीन्हा?॥
वैल चढा कुस्टी कर भेसू। गिरजापति सत आहि महेसू॥
चीन्है सोइ रहै जो खोजा। जस विक्रम औ राजा भोजा॥
जो ओहि तत सत्त सौं हेरा। गएउ हेराइ जो आहि भा मेरा॥
विन गुरु पथ न पाइए, भूलै सो जो मेट।
जोगी सिद्ध होइ तव जव गोरख सौं भेंट॥६॥

[इस अवतरण मे रतनसेन द्वारा शिव के अभिज्ञान का उल्लेख किया गया है।]

महादेव की वाणी सुनकर रतनसेन ने समझ लिया कि यह कोई सिद्ध पुरुष है। सिद्ध के अंगो पर मक्खी नही बैठती है। सिद्ध की आंखों मे पलक नही लगती। सिद्ध की देह की छाया नही पडती। सिद्ध को भूख नही लगती और माया नही व्यापती। जब भगवान् किसी को सिद्धि देता है तो फिर तो वह गुप्त सिद्ध रहते हुए प्रत्यक्षरूप सिद्ध प्रतीत नही होता। उसे कौन पहचान पाता है। महादेवजी कुष्ठी का रूप धर बैल पर चढकर आए। वे गिरिजापति वास्तविक शिव थे किन्तु उन्हे वही खोज सकता था जो उनकी खोज मे रहता है जैसे राजा भोज और विक्रम। इन्होने तन्त्र-मन्त्र मे मन लगाकर उसे ढूंढा पर जैसे ही मेल हुआ वह फिर खो गया।

बिना गुरु के मार्ग नही मिलता, जो इस नियम को नही मानता वह भूला हुआ कहा जाता है। जोगी तब ही सिद्ध होता है जब उसकी भेंट गोरख से होती है।

**टिप्पणी**—इस अवतरण मे कवि ने सिद्ध पुरुष के लक्षणो का वर्णन किया है।

**जस विक्रम और राजा भोज**—राजा विक्रम भर्तृहरि के बडे भाई थे। ये बडे गुणग्राही थे। इनकी गुणग्राहकता की कहानियाँ बैताल पच्चीसी मे दी है।

विक्रम के समान ही राजा भोज भी बडे गुणग्राही थे। उनकी कथा का विस्तार से वर्णन अन्यत्र कर चुका हूँ।

**कै जिय जत-मंत ''** 'मेरा—यहाँ पर जायसी ने तान्त्रिक साधना की हेयता व्यजित की है। उनका कहना है कि पहले तो तान्त्रिक साधन सिद्धि प्राप्त होना ही कठिन है और यदि प्राप्त भी हो जाय तो वे फिर अपनी नही होती।

**बिन गुरु'' ''' ' '' भेंट**—यहाँ पर कवि ने गुरु के महत्त्व की व्यजना की है।

**गोरख सो भेंट**—यहाँ पर गोरख से कवि का अभिप्राय गोरखपथी सिद्ध से है। कवि ने नाथपथ के प्रति अपनी आस्था प्रगट की है।

ततखन रतनसेन गहबरा। रोउब छाँडि पाँव लेइ परा।।
मातै पितै जनम कित पाला। जो अस फाँद पेम गिउ घाला।।
धरती सरग मिले हुत दोऊ। केइ निनार कै दीन्ह बिछोऊ।।
पदिक पदारथ कर हुँत खोवा। टूटहि रतन, रतन तस रोवा।।
गगन मेघ जस बरसै भला। पुहुमी पूरि सलिल बहि चला।।
सायर टूट, सिखर गा पाटा। सूझ न वार पार कहुँ घाटा।।
पौन पानि होइ होइ सब गिरई। पेम के फन्द कोइ जनि परई।।

तस रोवै जस जिउ जरै, गिरै रकत औ माँसु।
रोवँ-रोवँ सब रोवहि, सूत-सूत भरि आँसु।।७।।

[इस अवतरण मे कवि ने राजा रतनसेन का शिवजी की शरण मे जाना वर्णित किया है।]

उसी क्षण रतनसेन उद्विग्न हो गया और रोना छोडकर शिवजी के पैरो पर गिर पडा। फिर वह रो-रोकर कहने लगा—माता ने व्यर्थ ही जन्म देकर मेरा लालन-पालन किया यदि इस प्रकार का प्रेम का फन्दा गले पड़ना ही था। पृथ्वी और आकाश पहले मिले हुए थे। मालूम नही किसने उन्हे अलग कर वियुक्त कर दिया। उस उत्तम हीरे को मैंने अपने हाथो से खो दिया। यह कह कर रतनसेन इस प्रकार फूट-फूट कर रोने लगे कि गिरते हुए रक्त के आंसू रत्न से टूटते हुए दिखाई देते थे। उसके आँसू ऐसे वह रहे थे जैसे आकाश मे से मेघ वरसते है और धरती को वह वहकर भरने लगते हैं। उस प्रलय वर्षा के समय सागर मर्यादा छोडकर उलट पडता है। पर्वत का शिखर डूव जाता है। पानी उवलने लगता है। चट्टानो का हृदय फटता है। सव कुछ हवा और पानी वन-वन कर गिरने लगता है। प्रेम के फन्दे मे कोई न पडे।

वह ऐसे रो रहा था जैसे उसका प्राण जल रहा था और रक्त एव मास गल रहे थे। उसके रोम-रोम रुदन कर रहे थे जिससे प्रत्येक रोमकूप मे आंसू भर रहे थे।

**टिप्पणी—धरती सरग · विछोहू**—व्यजना है कि स्त्री और पुरुष का भेदीकरण ही क्यो हुआ। अगर वह न हुआ होता तो मेरा जन्म न होता और मुझे विरह का दु ख न सहना पडता। यहाँ पर कवि प्रौढोक्तिसिद्धवस्तु से वस्तुव्यग्य है।

**पदिक पदारथ ····खोवा**—यहा पर लक्षणलक्षणा से अर्थ है कि परमसुन्दरी पदमावती को मैंने खो दिया है।

**दृर्टहि ·· रतन तस रोवा**—यहाँ रतन मे यमक अलकार है। कवि की व्यजना है कि उसके नेत्रो से ऐसे आंसू वह रहे थे कि रक्त से अरुणिम होने के कारण रत्न जैसे लग रहे थे।

**गगन मेघ जस वरसै चला**—यहाँ पर उपमा अलकार है। उपमा अलकार से विरह की अतिरेकता व्यग्य है।

**सायर टूट ·· धारा**—यहाँ पर अतिशयोक्ति अलकार है। यहाँ पर विरह की विराटता और दिव्यता व्यग्य है। अत कवि प्रौढोक्तिसिद्ध अलकार से वस्तुव्यग्य है।

**तस · · आंसु**—इसमे अतिशयोक्ति अलकार से वस्तुव्यग्य है। रतनसेन के विरह की अतिरेकता और दिव्यता ही व्यग्य है।

रोवत वूडि उठा ससारू। महादेव तव भएउ मयारू ॥
कहेन्हि, न रोव, वहुत तैं रोवा। अव ईसर भा, दारिद खोवा ॥
जो दुख सहै होइ दुख ओका। दुख विनु सुख न जाइ सिवलोका ॥
अव तैं सिद्ध भएसि सिधि पाई। दरपन कया-छूटि गइ काई ॥

कहौ बात अब हौ उपदेसी। लागु पथ, भूले परदेसी ।।
जौं लगी चोर सेंधि नहि देई। राजा केरि न मूसै पेई ।।
चढे न जाइ बार ओहि खूँदी। परै न सेंधि सीस बल-मूँदी ।।
कहौं तोहि सिघलगढ, है खँड सात चढाव ।
फिरा न कोई जियत जिउ सरग पथ देइ पाव ।।८।।

[यहाँ पर कवि ने रतनसेन के भयकर विलाप पर महादेव जी का द्रवित होना चित्रित किया है।]

उसके रुदन की जलधारा मे सारा ससार डूब गया तब महादेव जी को दया आ गई और बोले—'अब तू मत रो, अब तेरा दारिद्रय दूर हो गया और ऐश्वर्य का लाभ हुआ। जो दु ख सहन करता है, सुख भी उसी को सताता है। दु ख के बिना न तो इस ससार मे ही सुख मिलता है और न शिवलोक की प्राप्ति होती है। अब तू सिद्ध हो गया, तुझे सिद्धि मिल गई है। अब तेरी काया दर्पण के समान निर्मल हो गई, सारा मैल छूट गया है। अब मैं उपदेश की बात कहता हूँ। हे भूले हुए परदेशी, अब तू सिद्धि प्राप्ति मे लग जा। जब तक चोर सेंध नही लगाता तब तक राजा का धन चुराने मे समर्थ नही होता है। चोर यदि कूदकर राजकोष के द्वार तक जाना चाहेगा तो नही पहुँच सकता (मार्ग मे ही पकड लिया जाएगा)। वह तो वहाँ तभी पहुँच सकता है जब सेंध करके उसमे सिर डाल कर घुसेगा।

अब मैं तझसे सिघलगढ का वर्णन करता हूँ। उसमे सात खण्ड होने से सात चढाव है। स्वर्ग के मार्ग मे चरण रखकर कोई जीवित नही लौटता।

**टिप्पणी—रोवत बूड़ि उठा संसारा**—यहाँ पर अतिशयोक्ति अलकार है।

**मयारू**—दयार्द्र

**ईसुरभा**—अब ऐश्वर्य मिल गया है।

**जो दु.ख सहै होय दु ख ओका**—यहाँ पर दूसरे दु ख का सुख होना चाहिए था। डा० अग्रवाल—'दु ख बिन सुख न जाइ सिव लोका।'

**पेई**—पेई पेटी का अपभ्रष्ट रूप है।

**तौलहि ··· मूँदी**—यहाँ दृष्टान्त अलकार से वस्तुव्यग्य है। व्यजना है कि जो साधक ब्रह्मद्वार तक धीरे-धीरे साधना करके पहुँचना चाहता है वह तो पहुँच जाता है किन्तु यदि वह ब्रह्मद्वार तक एकदम पहुँचना चाहेगा तो असफल हो जाएगा।

**कहौ······पाव**—यहाँ पर दृष्टान्त अलकार से कवि ने सिघलगढ की दुर्गमता व्यजित की है। इस व्यजना से एक दूसरी व्यजना भी है वह है, कि इस शरीर रूपी सिघलगढ मे सात चक्र हैं। उनका भेदन करना बहुत कठिन है, जो उनका भेदन कर ब्रह्मरन्ध्र मे पहुँच ब्रह्म से तादात्म्य स्थापित करता है, उसकी पुनरावृत्ति नही होती। अत यहाँ पर व्यग्य-सम्भवा आर्थी व्यजना है।

गढ तरु वाँक जसि तोरि काया । पुरुष देखु ओही कै छाया ।।
पाइय नाहिं जूझ हठ कीन्हे । जेइ पावा तेइ आपुहि चीन्हे ।।
नौ पौरी तेहि गढ मझियारा । औ तहँ फिरहि पाँच कोटवारा ।।
दसवँ दुआर गुपुत एक ताका । अगम चढ़ाव, वाट सुठि वाँका ।।
भेदै जाइ सोइ वह घाटी । जो लहि भेद, चढै होइ चाँटी ।।
गढ तर कुड, सुरँग तेहि माहाँ । तह वह पथ कहौ तोहि पाहाँ ।।
चोर वैठ जस सेधि सँवारी । जुआ पैत जस लाव जुआरी ।।
जस मरजिया समुद धँस, हाथ आव तव सीप ।
ढूंढि लेइ जो सरग-दुआरी, चढै सो सिंघलदीप ।।९।।

[इस अवतरण मे कवि ने गढ की समता काया से की है, उसे काया के सदृश ही दुर्गम व्यजित किया है । अत यहाँ पर दो अर्थ निकलते हैं, एक शरीरपरक दूसरा गढपरक ।]

'गढ़ परक अर्थ'—सिंघलगढ वैसा ही वाँका (विलक्षण और दुर्गम) है जैसा तेरा शरीर है । पुरुप साक्षात् उसी की प्रतिकृति है । हठ करके वलपूर्वक उसे कोई नही जीत सकता । जिसने अपने को पहचान लिया उसी ने उसे प्राप्त कर लिया । व्यजना है कि जो अपनी शक्ति को गढ की दुर्गमता की तुलना मे न्यून समझकर कर्म-कौशल से उस पर विजय प्राप्त करता है । उस गढ मे नौ ड्योढियाँ हैं । पाँच कोतवाल वहाँ घूमकर पहरा देते हैं । नौ के वाद दसवाँ दरवाजा उसके अन्दर एक गुप्त स्थान है (ताका) । वहाँ पहुँचने का मार्ग अत्यन्त दुर्गम और मार्ग वहुत टेढा है । कोई भेद जानने वाला ही उस मार्ग से होकर उस गुप्त स्थान तक पहुँच पाता है । जो उसका भेद जान जाता है वह चींटी की तरह धीरे-धीरे चलकर पहुंच जाता है । गढ के नीचे एक सुरंग है जो गढ के नीचे अथाह कुण्ड मे छिपी हुई है । उसी मे गढ के ऊपर रास्ता है । जिस प्रकार चोर धीरे-धीरे चुपचाप सेंध मारता है और जुआरी निर्द्वन्द्वभाव से जुए पर दाव लगाता है अथवा जैसे मरजिया समुद्र मे घुसकर गोता लगाता है तव मोतियो वाली सीप हाथ लगती है उसी प्रकार सिद्धयोगी घोर साधना के वल पर (सिंहल) सिद्धि प्राप्त करता है ।

योग परक अर्थ—गढ ऐसा विलक्षण है जैसा शरीर है । परीक्षण करके देखा जा सकता है कि दोनो रूप प्रतिरूप भाव हैं । हठयोग साधना से आत्म-साक्षात्कार नहीं किया जा सकता है । आत्म-साक्षात्कार तो राजयोग या ध्यान योग के सहारे ही मिलता है । उस गढ मे नौ चक्र हैं । पांच कोतवाल (काम, क्रोधादि पाँच मनोविकार) उन चक्रो की रक्षा करते हैं (अर्थात् किसी को उसका भेदन नही करने देते ।) दशम द्वार एक गुप्त रन्ध्र है । वहाँ तक पहुँचने का मार्ग सुषुम्ना वहुत विलक्षण और टेढी है । वहाँ तो वही पहुँच पाता है जो उसका रहस्य जान कर चीटी की गति से वहाँ तक धीरे-धीरे चढने की कोशिश करता है । शरीर रूपी गढ के अधोभाग मे सूर्यकुण्ड

है। उस कुण्ड से ही सुषुम्ना रूपी सुरग जाती है। मै तुम्हे बताता हूँ कि उसमे ही होकर मार्ग जाता है। उस सुषुम्ना मार्ग पर चढना कठिन है। उसमे वही आगे बढ पाता है जो चोर की तरह धीरे-धीरे चुपचाप प्रवेश करने की साधना करता है और उस जुआरी की भाँति जो अपना सर्वस्व दाव पर अर्पण कर देता है। वह भी सुषुम्ना साधना से अपना पूर्ण समर्पण कर देता है।

जिस प्रकार मरजिया जब समुद्र मे धँसकर हाथ चलाता है तब वह मोतियो वाली सीप को प्राप्त करता है उसी प्रकार साधक जब कठोर साधना के बल पर सहस्रार रूपी समुद्र मे बैठकर ब्रह्मरन्ध्ररूपी सीपी की खोज करता है तब उसे कही मोती रूपी आत्म-तत्त्व के दर्शन होते है।

**टिप्पणी—पाइअ ' '' कीने**—उस परमात्मा को कोई हठयोग साधना से नही प्राप्त कर सकता। यह व्यजना है। यह व्यजना हठ कीन्हे शब्द से शब्दशक्ति उद्भव वस्तुध्वनि रूप है।

**जेहि पावा ·····चीन्हे**—आपुहि चीन्हे से कवि की व्यजना है, कि अध्यात्म योग से ही उसे प्राप्त किया जा सकता है। यह अध्यात्म-योग आत्म-दर्शन मूलक होता है। इस अध्यात्म योग का वर्णन कठोपनिषद् मे किया गया है। उसमे लिखा है—

**अध्यात्म योगाधिगमेन देव मत्वाहर्षशोकौ जहाति।**

**नौ पौरी**—इस शरीर मे नवद्वार मानने की परम्परा पुरानी है। वेद मे 'नव-द्वारे पुरेदेही' लिखकर इन्ही नवद्वारो का सकेत किया गया है। इधर योग मे नौ चक्रो का भेदन कर दशम द्वार अर्थात् ब्रह्मरन्ध्र मे पहुँचने की बात कही गई है। यहाँ पर द्वार का अर्थ चक्र लेना अधिक उपयुक्त है। कबीर ने लिखा है कि—'कुलुफ नौ द्वार पवन को रोकना'। वे नौ द्वार है. १ ब्रह्मचक्र, २ स्वाधिष्ठान, ३ नाभि, ४ हृदय-चक्र, ५ कण्ठचक्र, ६ तालुचक्र, ७ भ्रूचक्र, ८ निर्वाणचक्र, ९ आकाशचक्र।

**पाँच कोतवार**—चक्रो का भेदन करना बडा कठिन है क्योकि काम, क्रोध, लोभ, मोह, मद ये पाँच विकार साधक को वहाँ तक पहुँचने ही नही देते हैं।

कुछ लोग पांच प्राणो का अर्थ लेते है। वह भी अनौचित्यपूर्ण नही क्योकि चक्रो का भेदन पच प्राणो के कारण भी कठिन होता है। कुछ के अनुसार यहाँ कवि का सकेत पच क्लेशो से है। पच क्लेश योग सिद्धि मे बाधक पाँच अन्तराय है। वे षट्चक्र भेदन या समाधि मे बाधक होते हैं। वे हैं अविद्या, अस्मिता, राग, द्वेष और अभिनिवेश।

**दशम द्वार गुपुत एक ताका**—उसका वर्णन योग ग्रन्थो मे इस प्रकार किया गया है—

तालुस्थाने च यत् पद्म सहस्रारं पुरोदितम्,<br>तत्कन्दे योनिरेकास्ति पश्चिमाभिमुखी मता।

तस्यामध्ये सुषुम्ना या मूलं सविवरे स्थितम् ।
ब्रह्मरन्ध्रं तदेवोक्तमामूलाधोर पंकजम् ॥

अर्थात् पूर्वतालु से जिस सहस्र दल पद्म की बात कही है, उसकी कर्णिका मे एक द्वादशदल कमल के कन्द देश मे एक पश्चिमाभिमुखी योनिमण्डल है। इस योनिमण्डल मे योनिविवर रहित सुषुम्ना मूल है। उस स्थान से मूलाधार पर्यन्त तक ब्रह्मरन्ध्र है।

भेदी—उस योग मार्ग का रहस्य जानने वाला।

ओहि घाटी—यहाँ पर कवि का सकेत सुषुम्ना की ओर है।

गढतर······अवगाहा—शरीर रूपी गढ के अधोभाग मे मूलाधार चक्र है, वहीं पर कुण्डलिनी शक्ति है। इसी मूलाधार को कुण्ड कहा गया है और उससे निकलने वाली सुषुम्ना को सुरग कहा गया है।

गढ़ पक्ष मे—प्राचीन गढो मे प्राय एक गुप्त सुरग रहती थी उसका द्वार कुण्ड मे खुलता था। डा० अग्रवाल ने लिखा है कि देवगिरि दौलताबाद के गढ मे यह सुरग अभी तक बनी हुई है।

पैत—दाव

सीप—ब्रह्मरन्ध्र उस मे स्थित चक्र तत्त्व ही मोती है।

सरग दुआरी—धवलग्रह मे ही सर्वोत्कृष्ट स्थान होता था। जहाँ राजा रानी विहार करते थे। यही पर सुरग का द्वार खुलता था। योग पक्ष मे सुरग दुआरी ब्रह्मरन्ध्र द्वार का सकेतक है।

दसवँ दुआर ताल कै लेखा। उलटि दिस्टि जो लाव सो देखा ॥
जाइ सो तहाँ साँस मन बँधी। जस धँसि लीन्ह कान्ह कालिंदी ॥
तू मन नाथु मारि कै साँसा। जो पै मरहि अबहि करु नासा ॥
परगट लोकाचार कहु बाता। गुपुत लाउ मन जासौं राता ॥
"हौं हौं" कहत सबै मति खोई। जौं तू नाहि आहि सब कोई ॥
जियतहि जुरै मरै एक बारा। पुनि का मीचु, को मारै पारा ? ॥
आपुहि गुरु सो आपुहि चेला। आपुहि सब औ आपु अकेला ॥
आपुहि मीच जियन पुनि, आपुहि तन मन सोइ।
आपुहि आप करै जो चाहै, कहाँ सो दूसर कोइ ॥१०॥

[इस अवतरण मे कवि ने दसम द्वार के व्याज से ब्रह्मरन्ध्र साधना का वर्णन किया है।]

दशमद्वार ताड के समान ऊँचे पर है। जो दृष्टि, उलटकर उस पर दृष्टि लगाता है वही उसे देख पाता है। जो मन शक्ति से प्राणवायु को बाँध लेता है।

जिसका प्राण मन के साथ सयुक्त हो जाता है ठीक उसी प्रकार, जिस प्रकार कृष्ण प्राणायाम साधकर यमुना मे धँस गए थे, वही वहाँ पहुँच सकता है। तुम भी श्वास मारकर मन को वश मे कर लो। यदि मन मारने की इच्छा हो अह को पहले मिटा दो। प्रत्यक्ष रूप से लोकाचार का पालन करो और गुप्तरूप से मन उस प्रियतम मे ही, जिसमे मन लगा रहता है, लगाए रखो। अहकार से विमूढित होकर मनुष्य अपनी सारी बुद्धि खो बैठता है। किन्तु जब अह का नाश होता है, तभी सर्वात्म भाव की प्राप्ति होती है। जो जीवित रहते हुए एक बार मर जाता है फिर उसके लिए मृत्यु का भय नही रहता, उसे कोई मार नही सकता। अहकार के नष्ट हो जाने पर वह पूर्ण अद्वैत स्थिति पर पहुँच जाता है। उस अवस्था मे वह अपने आप ही गुरु और स्वय ही चेला रहता है। अद्वैत भाव से फिर गुरु शिष्य का भेद नही रहता है।

वह अपने आप ही मृत्यु, आप ही जीवन है। वह अपने आप ही सब कर्त्ता है। कोई दूसरा रहता ही नही है।

**टिप्पणी—दशमद्वार—** ब्रह्मरन्ध्र इसका ऊपर वर्णन कर चुके हैं।

**उलटि दृष्टि सो लखि सो देखा—**यहाँ पर कवि ने दृष्टि को अन्तर्मुखी करने का उपदेश दिया है। कठोपनिषद्‌कार ने लिखा है—

पराञ्चिखानि व्यतृणत स्वयमू।
पराङ् पश्यति नान्तरात्मनि ॥

कठोपानिषद् के उपर्युक्त सिद्धान्त से जायसी प्रभावित है। उक्त पक्तियाँ इसका प्रमाण हैं।

**जाइ सो तहाँ सांस मन बँधी—**वहाँ ब्रह्मरन्ध्र तक नही पहुँच पाता है। जिसने साँस और मन पर सयम करना सीख रखा है। सांस का सयम प्राणायाम है और मन का साधना, प्रत्याहार, ध्यान, धारणा और समाधि की साधनाएँ हैं। योग-साधना के आठ अग माने गए हैं—यम, नियम, आसन, प्राणायाम, प्रत्याहार, ध्यान, धारणा और समाधि। इनमे से बहुत-से योगी अन्तिम पाँच को राजयोग और प्रथम तीन को हठयोग का अग मानते है। जायसी भी इसी मत के समर्थक हैं। वे हठयोग के निन्दक थे और राजयोग के समर्थक थे। इसीलिए यहाँ राजयोग के समर्थन की व्यजना की गई है।

**जस धँसि लीन्ह कान्ह कालिन्दी—**वाच्यार्थ है कि जिस प्रकार कृष्ण ने सांस और मन बांधकर यमुना जी मे प्रवेश कर काली नाग को बांध लिया था उसी प्रकार प्राणायाम और मन साधना से साधक कुण्डलिनी को साध लेता है। जायसी ने कृष्ण के कालिन्दी प्रवेश को यौगिक शक्ति का चमत्कार माना है।

**तू मन नाथु मारि कै सांसा—**प्राणायाम के सहारे मन साधना करो (प्राणायाम के सहारे मन साधना का उपदेश योग ग्रन्थो मे इस प्रकार किया गया है।)

गोरक्ष शतक मे लिखा है—

यह मन सकती यह मन सीव,
यह मन पचतत्त्व का जीव।
यह मन ले उन्मनि रहे,
तो तीन लोक की वात करे ॥

अर्थात् मन ही सर्वशक्तिमान है। उसको उन्मनि मे केन्द्रित करने से ही समाधि की प्राप्ति होती है। मन को उन्मनि मे केन्द्रित करने के अनेक साधन हैं। उनमे प्राण साधना प्रधान नाथपन्थ मे प्राणायाम का विशेष महत्त्व है। गोरक्ष शतक मे लिखा है—

वायु के स्थिर हो जाने पर विन्दु भी स्थिर हो जाता है। जब प्राणवायु शरीर मे स्थिर हो जाती है, तब मृत्यु का भय नही रहता है। सिद्धसिद्धान्तपद्धति मे लिखा है—प्राणायाम का अभ्यास करते-करते साधक का मन तथा इन्द्रियाँ शुद्ध हो जाते हैं, फिर प्रत्याहार के सहारे इन्द्रियवृत्तियाँ मन मे लीन हो जाती हैं। और फिर ध्यान, धारणा और समाधि से मन पूर्ण लय को प्राप्त होता है।

जो पै मरहिं अबहिं करु नासा—इसका पाठभेद डा० अग्रवाल ने दिया है—"जो पै मरहिं अवहि करु नासा।" मुझे यह पाठ अधिक उपयुक्त प्रतीत होता है। इसका अर्थ होगा यदि वह भौतिक मृत्यु मर जाये तो उसका अह अपने आप नष्ट हो जाता है। यदि शुक्ल जी का पाठ स्वीकार करेंगे तो अर्थ होगा, यदि मन मारता है तो उसे शीघ्रातिशीघ्र नष्ट करो।

भौतिक मृत्युओ को स्पष्ट कर देना अनुचित न होगा। सूफियो ने भौतिक मृत्यु के अतिरिक्त चार प्रकार की मृत्युएँ और मानी हैं १ श्वेत मृत्यु—उपवास और व्रत से शरीर को मारना, २ काली मृत्यु—कष्टो को शान्तिपूर्वक सहन करना, ३ लाल मृत्यु—समस्त वासनाओ को अपने अधीन करना, ४ हरी मृत्यु—मोटी और कर्कश वस्तुओ का प्रयोग। जो पै मरहिं से कवि का इन्ही मृत्युओ की ओर सकेत है।

जो तू नाहिं आहि सब कोई—कवि का अभिप्राय है कि जब तक मनुष्य संसार मे सबको अपने से भिन्न समझता है, तब तक सर्वात्म भाव की प्रतिष्ठा नहीं होती है।

जियतहि जुरंमरै एक वारा—कवि की व्यजना है कि जो जीवितावस्था मे यदि उस परमात्मा से योगभाव तादात्म्यभाव स्थापित कर लेता है और संसार से वियोग भाव अपना लेता है उसका भौतिक मृत्यु कुछ नही विगाड सकती।

पुनि का मीच—फिर मृत्यु की वात भी क्या है। अर्थात् मृत्यु उसका कुछ बिगाड नही सकती है। यहाँ काव्वाक्षिप्त गुणीभूत व्यग्य है।

आपुहि गुरु सो आपुहि चेला—यहाँ पर अद्वैतभाव की व्यजना है। जब

सर्वात्मभाव की स्थापना हो जाती है तब गुरु-शिष्य का भेद नही रह जाता है। जायसी की साधना इसी पूर्ण अद्वैत भाव की खोज मे लगी हुई थी।

**विशेष**

(क) नूरमुहम्मद ने इन्द्रावती मे इसी प्रकार का अद्वैतपरक वर्णन किया है—

**आपुहि माली आपुहि फूला। आपुहि भँवर फूल पर भूला॥**
**आपुहि रूपवन्त सो होई। प्रेम होइ रिझत है सोई॥**
**आपुहि परगट गुपुत अकेला। गुरु होइ कतहू होइ चेला॥**

इत्यादि

(ख) दशमद्वार की कल्पना भी सूफी कवियो मे काफी प्रचलित रही है। तुलना कीजिए—

**दसई द्वार न खोलत कोई।**
**तब खोले जब मरमी होई॥**

—नूरमुहम्मद कृत इन्द्रावती

## राजागढ़ छेंका खण्ड

सिधि-गुटिका राजै जव पावा । पुनि भइ सिद्धि गनेस मनावा ।।
जव सकट सिधि दीन्ह गुटेका । परी हूत, जोगिन्ह गढ छेंका ।।
स॑ पदमिनि देखहि चढी । सिघल छेंकि उठा होइ मढी ।।
जस घर भरे चोर मन कीन्हा । तेहि विधि सेंधि चाह गढ दीन्हा ।।
गुपुत चोर जो रहै सो साँचा । परगट होइ जीउ नहि वाँचा ।।
पौरि-पौरि गढ लाग केवारा । औ राजा सौ भई पुकारा ।।
जोगी आइ छेंकि गढ मेला । न जनौ कौन देस तें खेला ।।

भएउ रजायमु देखौ, को भिखारि अस ढीठ ।
वेगि वरज तेहि आवहु, जन दुइ पठै वसीठ ।।१।।

[इस अवतरण मे योगियो द्वारा गढ के छेंके जाने का प्रसग वर्णित है ।]

जव राजा ने सिद्धि गोटिका प्राप्त कर ली और सिद्ध हो गया, तव उसने गणेश को मनाना प्रारम्भ किया कि पदमावती रूपी सिद्धि की प्राप्ति भी हो जाए । शकर द्वारा सिद्ध गुटका दिए जाने पर हलचल मच गई । योगियो ने गढ घेर लिया । अनेक पदमनी स्त्रियाँ धौराहर पर चढकर उन्हे देखने लगी । मढी मे आने के वाद सवने सिंघलगढ घेर लिया । जिस प्रकार एकत्रित होकर चोर सेंध के लिए खरमर करते हैं उसी प्रकार योगियो ने गढ को घेरकर सेंध मारने की चेष्टा की । चोर जव तक गुप्त रहता है तव तक वचा रहता है, किन्तु जव वह प्रकट हो जाता है तव उसके प्राण नहीं वचते । द्वार-द्वार पर किवाड लगा दिए गए और राजा से पुकार की गई । योगियो ने आकर गढ घेर लिया और उसमे प्रविष्ट हो गए हैं । न मालूम किस देश से खेलने आए हैं ।

राजाज्ञा हुई कि देखो कौन ढीठ भिखारी है । दो दूत जाकर उन्हे फटकार दें कि वे गढ पर क्यो छाए हैं ।

**टिप्पणी—सिद्धि गुटिका**—डा० अग्रवाल ने लिखा है कि यह पारे की गोली होती है । इसको मुख मे रखने से उडने की शक्ति आ जाती है । मेरी अपनी धारणा है कि सिद्धि गुटिका कोई दैवी-विभूति (अलादीन के लैम्प की भाँति) थी जिसकी प्राप्ति से साधक को हर प्रकार की सिद्धि मिलती है ।

**औ मैं सिद्धि गनेश मनावा**—अर्थ है कि सिद्धि गुटिका प्राप्त होने से सिद्धि प्राप्त हुई और फिर गणेश मनाए। गणेश मनाने की व्यजना है कि उसने पदमावती रूपी सिद्धि प्राप्त करने के लिए गणेश की मनौती की। यहाँ वक्तृ-वैशिष्ट्य व्यग्य है।

उतरि बसीठन्ह आइ जोहारे। "की तुम जोगी, की बनिजारे॥
भएउ रजायसु आगे खेलहिं। गढ तर छाँडि अनत होइ मेलहि॥
अरु लागेहु केहि के सिख दीन्हे। आएहु मरै हाथ जिउ लीन्हे॥
इहाँ इन्द्र अस राजा तपा। जबहिं रिसाइ सूर डरि छपा॥
हौ बनिजार तौ बनिज बेसाहौ। भरि बैपार लेहु जो चाहौ॥
हौ जोगी तौ जुगुत सौं माँगौ। भुगुति लेहु लै मारग लागौ॥
इहाँ देवता अस गए हारी। तुम्ह पतिंग को अहौ भिखारी॥
तुम्ह जोगी बैरागी, कहत न मानहु कोहु।
लेहु माँगि किछु भिच्छा, खेलि अनत कहुँ होहु॥२॥"

[इस अवतरण मे राजा गन्धर्वसेन के भेजे हुए दूतो ने योगियो से गढ छोडकर चले जाने की राजाज्ञा का निवेदन किया है।]

दोनो दूतों ने गढ से उतर कर योगियो को प्रणाम किया और उनसे पूछा कि तुम योगी हो या बनजारे। राजा की आज्ञा है कि तुम आगे जाओ और गढ छोड करके कही दूसरी जगह विचरो। किसके सिखाने से तुम यहाँ गढ के पास आकर लगे हो? हथेली पर प्राण लेकर तुम यहाँ मरने क्यो आए हो? यहाँ इन्द्र के समान राजा राज्य करता है। जब वह क्रोधित होता है तो डर कर इन्द्र भी छिप जाता है। यदि तुम बनजारे हो तो बनिज खरीदो और इच्छानुरूप व्यापार करो और यदि तुम जोगी हो तो युक्ति से भीख माँगो और भिक्षा ले करके अपने रास्ते जाओ। यहाँ देवता जैसे लोग भी हार मान चुके हैं फिर तुम्हारे जैसे भिखारियो की क्या बात है?

तुम तो वैरागी जोगी हो, तुम्हें हमारे कहने का बुरा नही मानना चाहिए। तुम कुछ भिक्षा माँग लो और फिर दूसरी जगह जाकर योग क्रीडा करो।

**टिप्पणी—जबहिं .... छपा**—यहाँ पर सम्बन्धातिशयोक्ति अलकार है। 'अस' मे सवृत्ति वक्रता है। अर्थ है वीर और महान् देवता लोग।

**पतिंग**—यहाँ पर अत्यन्त तिरस्कृत वाच्यध्वनि से 'क्षुद्र और नगण्य है' का अर्थ व्यजित किया गया है।

"आनु जो भीखि हौ आएउँ लेई। कस न लेउँ जौ राजा देई॥
पदमावति राजा कै बारी। हौ जोगी ओहि लागि भिखारी॥
खप्पर लेइ बार भा माँगौ। भुगुति देइ, लेइ मारग लागौं॥
सोइ भुगुति परापति भूजा। कहाँ जाउँ अस बार न दूजा॥

अब घर इहाँ जोउ ओहि ठाउँ। भसम होउँ वरु तजौ न नाऊँ ॥
जस बिनु प्रान पिंड है छूँछा। धरम लाइ कहिहौं जो पूछा ॥
तुम्ह वसीठ राजा के ओरा। साखि होहु एहि भीख निहोरा ॥
जोगी वार आव सो जेहि भिच्छा कै आस।
जो निरास दिढ आसन कित गौने केहु पास? ॥३॥"

[इस अवतरण मे कवि ने राजा रतनसेन के मुख से दूतो से पदमावती याचना की सूचना राजा गन्धर्व सेन तक पहुँचाने की बात कही है।]

रतनसेन कहता है कि मैं जो भीख लेने आया हूँ तो फिर जब राजा अनुकूल है तो भिक्षा अवश्य लूँगा। पदमावती राजा की कन्या है। मैं जोगी उसी के लिए भिखारी हूँ। खप्पर लेकर द्वार पर आकर माँग रहा हूँ। राजा भिक्षा दे दे तो उसे लेकर अपने मार्ग पर लगूँ। वही राजा मेरी भिक्षा की याचना पूरी कर सकता है। कहाँ जाऊँ, ऐसा कोई दूसरा द्वार नही है। अब शरीर यहाँ है और प्राण पदमावती के पास हैं। मैं विरह मे जलकर चाहे राख हो जाऊँ किन्तु उसका नाम नही छोड़ूँगा। जैसे प्राण के बिना शरीर शून्य होता है उसी प्रकार मैं अपने मे अभाव की अनुभूति करता हूँ। यह बात मैं धर्म की कसम खाकर कहता हूँ। तुम राजा की तरफ के दूत हो। अत. भिक्षा के सम्बन्ध मे तुम मेरी याचना की साखी बनना।

जोगी कहीं द्वार पर आता है जिसे भिक्षा की कामना होती है। यदि उसे किसी से कोई आशा न हो तो वह अपने आसन पर दृढ रहे और किसी के पास न जाए।

**टिप्पणी—असवार न दूजा**—यहाँ असवार में अर्थान्तर सक्रमित वाच्यध्वनि है। उसकी व्यजना है कि ऐसा द्वार जहाँ पदमावती की भिक्षा मिल सके।

**जस बिनु प्रान पिंड है छूँछा**—यहाँ पर विनोक्ति अलकार से उपमा अलकार व्यग्य है। व्यजना है कि मेरा जीवन पदमावती के बिना ऐसा ही अभावमय है जैसा कि प्राणो के बिना पिंड अभावपूर्ण होता है।

**एहि**—यहाँ सवृत्तिवक्रता है। एहि से कवि का अभिप्राय पदमावती की भीख है।

**निरास**—यहाँ यह शब्द निष्काम के अर्थ मे प्रयुक्त हुआ है।

सुनि वसीठ मन उपनी रीसा। जौ पीसत घुन जाइहि पीसा ॥
जोगी अस कहुँ कहै न कोई। सो कहु बात जोग सो होई ॥
वह बड राज इन्द्र कर पाटा। धरती परा सरग को चाटा? ॥
जौं यह बात जाइ तहँ चली। छूटहि अबहि हस्ति सिंघली ॥
औ जौं छुटहि वज्र कर गोटा। बिसरिहि भुगुति, होइ सब रोटा ॥

जहँ केहु दिस्टि न जाइ पसारी। तहाँ पसारसि हाथ भिखारी ।।
आगे देखि पाँव धरु, नाथा। तहाँ न हेरु टूट जहँ माथा।।
वह रानी तेहि जोग है, जाहि राज औ पाटु।
सुन्दरि जाइहि राजघर, जोगिहि बाँदर काटु ।।४।।

[इस अवतरण मे कवि ने राजा रतनसेन की याचना की प्रतिक्रिया दूतो पर क्या हुई इसका चित्रण किया है।]

रतनसेन की बात सुनकर दूतो के हृदय मे क्रोध उत्पन्न हुआ । जौ के साथ घुन भी पिस जाते हैं (व्यजना है कि यह प्रस्ताव राजा से कहने मात्र से तुम्हारे साथ हम भी दण्डित होगे)। जोगी कही ऐसी याचना नही करते हैं। वह बात कहो जो तुम्हारे योग्य हो। वह बहुत बडा राजा है और उसका सिहासन इन्द्र के सिंहासन के समान महान् है। धरती पर पडा हुआ स्वर्ग को चाटने का साहस कौन करता है (व्यजना है कि तुम्हारी पदमावती को प्राप्त करने की इच्छा सर्वथा सारहीन एव अनौचित्यपूर्ण है)। यदि यह बात राजा तक पहुँच गई तो सिहली हाथी छोड दिए जाएँगे और यदि वे वज्र के पुतले छूट गए तो आप सब उनका रोट बन जायेंगे। फिर पदमावती के भोग की बात बिसर जाएगी। जहाँ कोई दृष्टि भी नही डाल सकता, भिखारी उसे भिक्षा मे चाहता है। हे नाथपथी साधु ! आगे देखकर पाँव रखो। वहाँ दृष्टि नही डालना चाहिए जहाँ दृष्टि डालने से माथा तोड दिया जाय।

वह रानी उसके योग्य है जिसके राज और पाट है। सुन्दरी राजघर जाएगी। जोगी को बन्दरकाट जैसी सजा बदी है।

**टिप्पणी—जौ पीसत······पीसा—**वाच्यार्थ है कि जौ पिसने पर घुन आप से पिस जाते हैं। यहाँ पर स्वतःसिद्ध वस्तु से उपमा अलकार व्यग्य है। व्यग्यार्थ है कि जिस प्रकार जौ के साथ घुन भी पिस जाता है उसी प्रकार तुम्हारी बात कहने पर तुम तो मारे ही जाओगे, तुम्हारे साथ हम भी मारे जाएँगे।

**धरती परा सरग को चाटा—**यहाँ पर पहले तो काक्वाक्षिप्त गुणीभूत व्यग्य है। उससे फिर व्यग्यसम्भवा आर्थी व्यजना है कि तुम जैसे नीच भिखमगो को राज-कुमारी को प्राप्त करने की कामना ही नही करनी चाहिए।

**औ जौं छटहि बज्र के गोटा—**यहाँ पर हाथियो को वज्र कर गोटा कहा गया है। यहाँ पर यह अर्थ अत्यन्त तिरस्कृत वाच्यध्वनि से लिया गया है। हाथियो की भयकरता ही यहाँ पर व्यग्य है। यहाँ अत्यन्त तिरस्कृत वाच्यध्वनि है।

**सुन्दरि जाइ राजघर . .. बाँदर-काट—**इस प्रसग मे कथासरित्सागर की एक कथा सदर्भित है। एक बार एक जोगी महोदय एक वणिक् के द्वार पर भिक्षा माँगने गए। वणिक् की कन्या भिक्षा देने आई। जोगी उसके रूप को देखकर मुग्ध हो गया।

वह उस कन्या से भिक्षा बिना लिए चल दिया। इस पर वणिक् जोगी के पीछे दौडा और पूछने लगा महाराज भिक्षा क्यो नही ली। इस पर उसने कहा भाई तुम्हारी कन्या बडी अभागी है। तुम्हारा सर्वनाश अवश्यम्भावी है। तुम उसको एक लकडी के सन्दूक मे बन्द कर नदी मे बहा दो। वणिक् ने ऐसा ही किया। उधर से एक राजकुमार शिकार खेलकर जा रहा रहा था। उसने वह सन्दूक निकाल कर देखा कि उसमे सुन्दर युवती थी। उसने उससे विवाह कर लिया और उस सन्दूक मे बन्दर बन्द कर सन्दूक बहा दिया। जब जोगी ने सन्दूक निकलवाया और खोला तो उसमे से बन्दर ने निकलकर जोगी को काट खाया। तबसे यह कहावत हो गई कि सुन्दरी तो राजघर जाएगी और जोगी को बन्दर काटेंगे।

जौं जोगी सत बाँदर काटा। एकै जोग, न दूसरि बाँटा।।
और साधना आवै साधे। जोग-साधना आपुहि दाधे।।
सरि पहुचाव जोगि कर साथू। दिस्टि चाहि अगमन होइ हाथू।।
तुम्हरे जोर सिंघल के हाथी। हमरे हस्ति गुरु हैं साथी।।
अस्ति नास्ति ओहि करत न वारा। परबत करै पाँव कै छारा।।
जोर गिरे गढ जावत भए। जे गढ गरब करहिं ते नए।।
अंत क चलना कोइ न चीन्हा। जो आवा सो आपन कीन्हा।।

जोगिहिं कोह न चाहिय, तस न मोहिं रिस लागि।
जोग तत ज्यो पानी, काह करै तेहि आगि।।५।।

[इस अवतरण मे कवि ने दूतो के इस कथन का कि 'सुन्दरि जाइहि राजघर जोगिहिं बाँदरकाट' का जोगी रतनसेन द्वारा प्रत्युत्तर प्रस्तुत कराया है।]

जब जोगी को खूब बन्दर काट लें तब भी उसके लिए योग के अतिरिक्त कोई दूसरा मार्ग नही है। दूसरी साधनाएं तो साधना करने से आती हैं, किन्तु योग साधना तो आत्म-बलिदान से आती है। आपने यह कहा कि ऐसी वस्तु मांगनी चाहिए जो जोगी के उपयुक्त हो किन्तु उसका उत्तर है कि योग से योगी बडी से बडी स्थिति पर पहुंच जाना है। योगी का हाथ दृष्टि से भी आगे रहता है (व्यजना है कि योगी उन सिद्धियो को भी प्राप्त कर सकता है जहाँ तक मानव दृष्टि नही पहुंच सकती, फिर पदमावती रूपी सिद्धि की प्राप्ति अनौचित्यपूर्ण कैसे हो सकती है)। यदि तुम्हें सिहली हाथियो का बल है तो मुझे अपने हाथी से भी महान् गुरु का बल है, वही मेरे साथी हैं। उन्हे 'अस्ति और नास्ति' अर्थात् किसी को बनाने या बिगाडने मे देर नही लगती। वह पर्वत को भी पैर की धूल बना देता है। गढ का गर्व करने वाले धूल में मिल गए। नित्य राजमन्दिर बनते हैं और ढह जाते हैं। अन्त मे जब जाना होता है तो कोई नही पहचानता। जो आता है वह अपनी इच्छानुसार राजपाट बनाता है।

जोगी को क्रोध नही करना चाहिए, इसी से मुझे क्रोध नही आया। जोग का साधन मनुष्य को पानी की तरह शीतल बना देता है। उसका क्रोधाग्नि कुछ बिगाड नही सकती है।

**टिप्पणी—और साधना .....दाधै**—व्यंजना है कि और साधनाओ मे तो बाह्यात्मकता रहती है, बाह्याडम्बर की प्रधानता रहती है। बाह्याडम्बरो का विधान धन से किया जा सकता है किन्तु योग साधना मे साधक को अपने आप ही कठोर साधना करनी पड़ती है। उसमे बाह्य साधनो और आडम्बरो से काम नही चलता है।

**सरि पहुँचाव .....हाथू**—वाच्यार्थ है जोग का साथ बराबरी पर पहुँचा देता है। व्यजना है कि जोगी अपनी साधना के बल पर पदमावती के योग्य और समकक्ष बन गया। यहाँ पर स्वत सम्भवी वस्तु से वस्तु व्यग्य है।

**दृष्टि चाहि आगरि अगुमन हाथा**—वाच्यार्थ है जोगी के हाथ दृष्टि से भी आगे रहते हैं। लक्ष्यार्थ है कि जोगी उस वस्तु की भी कामना करता है जो दिखाई नही देती।

**परवत करै पाँव कै छारा**—यहाँ पर अतिशयोक्ति अलकार से वस्तु व्यग्य है। गुरु की अद्वितीय शक्ति यहाँ पर व्यग्य है।

**गढ़ के गरब खेह मिल गए**—लक्ष्यार्थ है गढ का गर्व करने वाले सब नष्ट-भ्रष्ट हो गए।

बसिठन्ह जाइ कही अस बाता। राजा सुनत कोह भा राता।
ठावहिं ठाँव कुँवर सब माखे। केइ अब लीन्ह जोग, केइ राखे ?॥
अबहिं बेगिहि करौ सँजोऊ। तस मारहु हत्या नहिं होऊ॥
मन्त्रिन्ह कहा रहौ मनबूझे। पति न होइ जोगिन्ह सौ जूझे॥
ओहि मारे तौ काह भिखारी। लाज होइ जौं माना हारी॥
ना भल मुए, न मारे मोखू। दुवौ बात लागै सम दोखू॥
रहै देहु जौं गढ तर मेले। जोगी कित आछै बिनु खेले ?॥
आछै देहु जो गढ़ तरे, जनि चालहु यह बात।
तहँ जो पाहन भख करहिं, अस केहिके मुख दाँत॥६॥

[इस अवतरण में कवि ने दूतो से राजा के प्रति योगी रतनसेन का सन्देश निवेदित कराया है।]

दूतो ने जाकर जोगी की सारी बात कह दी। राजा सुनते ही क्रोध से लाल हो गया। स्थान-स्थान पर सब राजकुमारो ने वचन कहे, देखें अब कौन जोगी बनता है और उसकी कौन रक्षा करता है। शीघ्र ही तैयारी करें, ऐसी मार करो कि उनकी

हत्या न हो। मन्त्रियो ने कहा मन मे सब समझ शान्त रहो। जोगियो से युद्ध करने मे कोई प्रतिष्ठा नही होती। उनको मारा तो क्या हुआ। हैं तो भिखारी ही और यदि कही हार माननी पडी तो लज्जा लगेगी। न उनके हाथ से मरना ही उचित है और न मारने मे ही मोक्ष है। दोनो बातो मे समान दोष लगेगा। यदि वे गढ के नीचे रहते हैं तो रहने दो, भला जोगी बिना विचरण किए रह सकते हैं।

यदि वे गढ के नीचे हैं तो उन्हे रहने दो। तुम यह बात छेडो ही नही। वहाँ हमेशा पत्थर चबाकर रहें इतने दाँत किसी मे नही हैं (व्यजना है कि जब उन्हे वहाँ खाने को ही नही मिलेगा तो अपने आप ही चले जाएँगे। उन से छेडछाड करने मे कोई लाभ नहीं।)

**टिप्पणी—केइ अब लीन्ह जोग केइ राखे**—यहाँ काक्वाक्षिप्त गुणीभूत व्यग्य है। व्यग्यार्थ है कि हम जोगी वेशधारीमात्र को नष्ट कर डालेंगे। हमारे भय से कोई जोगी वेश मे रहेगा ही नही।

**तहँ जो पाहन भख करहिं......दाँत**—यहाँ पर काक्वाक्षिप्त गुणीभूत व्यग्य से वस्तु व्यग्य है कि जोगियो को जब खाने को नही मिलेगा तो अपने आप भाग जाएँगे। अत अकारण उनसे छेडछाड़ करने से कोई लाभ नहीं है।

गए बसीठ पुनि बहुरि न आए। राजै कहा बहुत दिन लाए॥
न जनौ सरग बात दहुं काहा। काहु न आइ कही फिर चाहा॥
पख न काया, पौन न पाया। केहि बिधि मिलौ होइ कै छाया॥
सँवरि रकत नैनहिं भरि चूआ। रोइ हँकारेसि माझी सूआ॥
परी जो आसु रकत कै टूटी। रेंगि चली जस बीर-बहूटी॥
ओहिं रकत लिखि दीन्ही पाती। सुआ जो लीन्ह चोच भइ राती॥
बाँधी कठ परा जरि काँठा। बिरह क जरा जाइ कित नाठा?॥

मसि नैना, लिखनी बरुनि, रोइ रोइ लिखा अकत्थ।
आखर दहै, न कोइ छुवै, दीन्ह परेवा हत्थ॥७॥

[इधर राजा दूतो के प्रत्युत्तर की प्रतीक्षा करके थका जा रहा था। कवि ने इस अन्तरण मे उसी की भावनाओ का चित्रण किया है।]

गए हुए दूत फिर लौटकर नही आए। राजा ने कहा बहुत दिन लग गए पता नहीं स्वर्ग मे क्या बात है। किसी ने लौटकर कोई सूचना नही दी। शरीर मे पख नही हैं और पैरो मे पवन की गति नही है। फिर किस प्रकार उस पदमावती (रूपी-परमात्मा) से जाकर मिलूँ। किसका आश्रय लेकर मैं गढ मे प्रविष्ट हऊँ। उसका स्मरण कर आँखो से रक्त के आँसू चू पडे। उसने रोते हुए अपने खेत्रनहार तोते को बुलाया। रक्त के आँसू जो बहे वे ऐसे लग रहे थे मानो बीर बहूटी रेंग चली हो।

उसी रक्त से पत्री लिख दी। तोते ने पत्री ग्रहण की तो उसकी चोच भी लाल हो गई। जब वह पत्री कण्ठ मे बाँधी तो कण्ठ मे कण्ठी का चिह्न बन गया। विरह का जला हुआ कैसे नष्ट किया जा सकता है।

नेत्रो की स्याही और वरुनियो की कलमषता से राजा ने रो-रो कर वह सब लिखा जिसका वर्णन नही किया जा सकता था। उसके अक्षर जल रहे थे किसी ने छुए नही। उन्होने पक्षी के द्वारा वह पत्री भेजी।

**टिप्पणी—न जनौं सरग बात वहुँ काहा**—यहाँ पर सरग का अर्थ सिंघलगढ़ है। यह अर्थ लक्षणलक्षणा से लिया गया है।

**काहु न आइ .. ..चाहा**—यहाँ पर काकुवैशिष्ट्य व्यग्य से रहस्यात्मकता एव आध्यात्मिकता व्यजित की गई है।

**पाँव···...पावा**—शरीर मे पख नही हैं और पाँव मे पवन नही है। शरीर में पख नही हैं इसका अर्थ है कि उडने की क्षमता नही है। इसी प्रकार पैर मे पवन नही है इसका अर्थ है कि पैर मे पवन के समान शीघ्र चलने की क्षमता नही है। यह दोनो ही अर्थ लक्षणलक्षणा से सिद्ध हुए हैं। कवि ने रतनसेन की असमर्थता व्यजित की है। यह व्यग्यार्थ अत्यन्त तिरस्कृत वाच्यध्वनि से प्राप्त हुआ है।

**केहि विधि मिलौं होइ कै छाया**—मैं छाया बनकर कैसे मिलूँ। व्यजना है कि मैं किसका आश्रय लेकर पदमावती तक पहुँचूँ।

**सँवरि रकति......नैनन भरि चूआ**—यहाँ पर स्वतःसम्भवी वस्तु से वस्तु व्यग्य है। विरह की अतिरेकता ही यहाँ व्यग्य है।

**सुआ जो लीन्ह......पाती**—यहाँ पर हेतूत्प्रेक्षा और अतिशयोक्ति का सकर है।

**आखर जरैं न कोई छुवै**—यहाँ कवि प्रौढोक्तिसिद्ध वस्तु से वस्तु-व्यजना है। विरह की अतिरेकता ही यहाँ व्यग्य है।

**विशेष**—(क) आँसुओ के लिए बीर बहूटी का साम्य सूफी कवियो मे प्राय प्रयुक्त मिलता है। तुलना कीजिए—

**परहिं जो आँसु भूमि पर छटी।**
**रँग चली जस बीर बहूटी॥**

—कविवर निसार कृत यूसुफ जुलेखाँ से

ओ मुख बचन जौ कहा परेवा। पहिले मोरि बहुत कहि सेवा॥
पुनि रे सँवार कहेसि अस दूजी। जो बलि दीन्ह देवतन्ह पूँजी॥
सो अबहिं तुम्ह सेव न लागा। बलि जिउ रहा, न तन सो लागा॥
भलेहि ईस हूँ तुम्ह बलि दीन्हा। जहँ तुम्ह तहाँ भाव बलि कीन्हा॥

जो तुम्ह मया कीन्ह पगु धारा । दिस्टि देखाइ वान-विष मारा ।।
जो जा कर अस आसामुखी । दुख महँ ऐस न मारै दुखी ।।
नैन भिखारिन मानहिं सीखा । अगमन दौरि तेहिं पै भीखा ।।
नैनहिं नैन जो वेधि गए नहिं निकसै वै वान ।
हिये जो आखर तुम्ह लिखे ते सुठि लीन्ह परान ।।८।।

[राजा ने अपनी विरह-वेदना की अकथ कथा पत्री मे लिखकर तोते के हाथ पदमावती तक पहुँचाने के लिए दी और अब इस अवतरण मे उस से कहने के लिए सदेश कह रहा है ।]

राजा ने पक्षी से कहा, "हे पक्षी ! तुम उससे इस प्रकार मौखिक कहना—पहले तो मेरी ओर से बहुत सेवाभाव प्रगट करना फिर याद दिलाकर दूसरी बात यह कहना कि देवताओ की पूजा कर जिस पुरुष की वलि दी थी वह अब तक तुम्हारी सेवा मे नहीं आ पाया है । उसके प्राण तुम पर वलि हो गए थे, उसका शरीर निष्प्राण होने से अभी तक नही जागा है, तुमने अच्छा किया कि मेरी वलि दे दी, जहाँ तुम हो वहाँ तो मन की वलि पहले ही चढा चुके थे । तुम कृपा करके जव वहाँ पधारी थी तव मुझे दृष्टि रूपी विष मे बुझे हुए वाण से विद्ध कर दिया था । जो किसी की आशा करके किसी के मुख की ओर देखता है उस दुखिया को ऐसे नहीं मारना चाहिए । मेरे भिखारी नेत्र तुम से शिक्षा नही चाहते वे तो तुम्हारे हाथ की भिक्षा चाहते हैं । तुम्हारे नेत्र वाणो से हमारे नेत्र विव गए थे । वे नयन वाण निकलते नही हैं । तुमने मेरे हृदय पर जो अक्षर लिखे थे उन्होने प्राण ले लिए हैं ।"

**टिप्पणी—नहिं निकसै वे बान**—यहाँ पर वे अर्थान्तरसंक्रमित वाच्यध्वनि है । कठोरता, दिव्यता और विराटता व्यग्य है ।

ते विषवान लिखौं कहँ ताईं । रकत जो चुआ भीजि दुनियाई ।।
जान जो गारै रकत पसेऊ । सुखी न जान दुखी कर भेऊ ।।
जेहि न पीर तेहि काकरि चिंता । पीतम निठुर होई अस निंता ।।
कासौं कहौं विरह कै भाषा ? । जासौं कहौं होइ जरि राखा ।।
विरह आगि तन वन-वन जरे । नैन-नीर सव सायर भरे ।।
पाती लिखी सँवरि तुम्ह नावाँ । रकत लिखे आखर भए सावाँ ।।
आखर जरहिं न काहू छूआ । तव दुख देखि चला लेइ सूआ ।।
अव सुठि मरौं, छूँछि गइ (पाती) पेम-पियारे हाथ ।
भेंट होत दुख रोइ सुनावत, जीउ जात जौं साथ ।।९।।

[इस अवतरण मे कवि ने नैनरूपी विष वाणो की विश्वव्यापकता दिखाई है ।]

उन दृष्टि रूपी बाणो का वर्णन कहाँ तक करूँ, उनसे जो रक्त चुआ उससे दुनिया भीज गई। जो रक्त को पसीना करके बहाता है वही उस दुख को जानता है। सुखी व्यक्ति दु.खी व्यक्ति के रहस्य को नही जानता। उसको कोई कष्ट नही है उसे किसकी चिन्ता हो। प्रियतम सदा इसी प्रकार निठुर हुआ करता है। विरह का वर्णन किससे करूँ। जिससे इसका वर्णन करूँ वह जलकर राख हो जाएगा। विरह की अग्नि शरीर मे जो जलती है उससे सब वन जल गए हैं। नेत्रो के नीर से तुम्हारा नाम स्मरण कर यह तुम्हारा नाम लिखा जा चुका है। केवल अक्षर अपने रक्त से लिखे थे। वह विरहाग्नि से काले पड गए हैं। अक्षर जब जलने लगे तो उसका दुख देख कर तोता पत्री लेकर चल दिया।

अब मैं चाहे जितना मरूँ उससे क्या ? हाय प्रियतम के हाथ तो प्रेम की पत्री रीती हो गई। उसके साथ मेरा प्राण भी जाता है। भेंट होने पर मेरा दुखडा भी रो सुनाना।

**टिप्पणी—रक्त जो चुआ'' '''दुनियाई**—यहाँ पर सम्बन्धातिशयोक्ति अलकार है।

**जासो कहौ होइ जरि राखा**—यहाँ पर अतिशयोक्ति एवं विभावना का सकर है।

**विरह आगि तन बन-बन जरे**—यहाँ पर असिद्धास्पद हेतूत्प्रेक्षा अलकार से विरह की विराटता एव दिव्यता व्यजित की गई है।

**नीर नैन सब सायर भरे**—यहाँ पर अतिशयोक्ति अलकार से वस्तु व्यग्य है। विरह की तीव्रता ही व्यग्य है।

**रकत लिखे आखर भए साब**—यहाँ पर अतिशयोक्ति अलकार से विरह रूपी वस्तु की व्यजना की गई है। अत कवि प्रौढोक्तिसिद्ध अलकार से वस्तु व्यग्य है।

**आखर जरहिं न काहू छुआ**—अतिशयोक्ति से विरह की अतिरेकता व्यजित की गई है अत यहाँ पर अतिशयोक्ति अलकार से वस्तु व्यजना है।

कचन-तार बाँधि गिउ पाती। लेइ गा सुआ जहाँ धनि राती ॥
जैसे कँवल सूर के आसा। नीर कठ लहि मरत पियासा ॥
बिसरा भोग सेज सुख-बासा। जहाँ भौर सब तहाँ हुलासा ॥
तौ लगो धोर सुना नहिं पीऊ। सुना त घडी रहै नहिं जीऊ ॥
तौ लगि सुख हिय पेम न जाना। जहाँ पेम कत सुख बिसरामा ? ॥
अगर चँदन सुठि दहै सरीरू। औ भा अगिनि कया कर चीरू ॥
कथाकहानी सुनि जिउ जरा। जानहुँ घी बसन्दर परा ॥
बिरह न आपु सभारै, मैल चीर, सिर रूख।
पिउ पिउ करत राति दिन जस पपिहा मुख सूख ॥१०॥

[इस अवतरण मे कवि ने तोते द्वारा पत्रवहन व्यापार का वर्णन किया है ।]

तोता सोने के तार से गले में पत्री बाँधकर वहाँ ले गया जहाँ अनुरक्त बाला थी। जैसे कमल कण्ठ तक जल मे रहते हुए भी सूर्य की आशा मे फासा रहता है ऐसे ही पदमावती पति के वियोग मे सब सुखो मे सराबोर होते हुए भी दुःखी थी। उसे सुख-दायिनी शय्या भूल गई। जहाँ उसका भ्रमररूपी प्रेमी था वही उसका उल्लास चला गया था। जब तक धीर प्रियतम का नाम नही सुनता तब तक ही वह धीर रहता है। सुनने के पश्चात् घडी भर भी जो ठहर नही पाता, तभी तक सुख और चैन रहता है जब तक हृदय मे प्रेम का अकुर नही जमता। जहाँ प्रेम है वहाँ सुख और विश्राम कहाँ रहता है। अगर चन्दन शरीर को खूब जला रहे हैं। शरीर का वस्त्र भी उसके लिए अग्नि रूप लग रहा था। कथा कहानी सुनने पर जी और जल जाता था। ऐसा लगता था मानो कि आग मे घी पड गया है।

विरह मे अपने आपको नही सभाल पाती थी। उसके वस्त्र मैले और सिर सूखा था। पीपी करते वह पपीहा हो गई और मुख सूख गया।

टिप्पणी—इसमे कवि ने पदमावती के विरह का वर्णन किया है। इस अवतरण में उद्वेग, स्मृति, उन्माद अवस्थाओ का अच्छा वर्णन किया गया है।

जैसे कँवल—यहाँ पर उदाहरण अलकार से विरोधाभास की व्यजना है कि पदमावती समस्त सुखो मे रहते हुए दु.खी थी।

**पपिहा भई**—व्यजना है कि पी का स्मरण करते-करते पागल हो गई। यहाँ पर अत्यन्त तिरस्कृत वाच्यध्वनि है।

ततखन गा हीरामन आई। मरत पियास छाँह जनु पाई ॥
भल तुम्ह, सुआ ! कीन्ह है फेरा। कहहु कुसल अब पीतम केरा ॥
बाट न जानौं, अगम पहारा। हिरदय मिला न होइ निनारा ॥
परम पानि कर जान पियासा। जो जल महँ ता कहँ का आसा ?॥
का रानी यह पूछहु बाता। जिनि कोइ होइ पेम कर राता ॥
तुम्हरे दरसन लागि वियोगी। अहा सो महादेव मठ जोगी ॥
तुम्ह बसंत लेइ तहाँ सिधाई। देव पूजि पुनि ओहि पहँ आई ॥
दिस्टि बान तस मारेहु घायल भा तेहि ठाँव।
दूसरि बात न बोलै, लेइ पदमावति नाँव ॥११॥

[जब पदमावती विरह से व्याकुल हो रही थी उसी समय हीरामन तोता आ गया। यहाँ इसी प्रसग की अवतारणा की गई है।]

इसी बीच मे हीरामन आ गया। प्यास मे मरते हुए को जैसे छाँह मिल गई हो। हे तोते ! तुमने भला किया कि फेरा किया। प्रियतम की कुशल कहो। मैं मार्ग नहीं जानती। अगम पहाड मार्ग में है। हृदय से जो मिल चुका है उसे अलग नही

कर सकते। पानी का मर्म प्यासा जानता है। जो जल मे है, उसकी क्या आशा है। हे रानी ! यह बात क्या पूछती हो, कोई प्रेम का अनुरक्त न हो। जो महादेव के मढ मे जोगी बना बैठा था वह तुम्हारे दर्शन के लिए वियोगी बना बैठा है। जब तुम बसन्त लेकर उसके पास गई थी, देव को पूज कर उसके पास आई थी तब वहाँ तुमने उसको अपने दृष्टिवाण से ऐसा मारा था कि वही उसी स्थान पर ढेर हो गया। एक बार मौन हो गया। वह और कुछ नही बोलता, केवल पदमावती का नाम लेता है।

**टिप्पणी—कहहु कुसल अब पीतम केरा**—इसका पाठान्तर है गाढ़ न जाइ परितिम केरा'—उस अवस्था मे अर्थ होगा प्रियतम के लिए मेरी पीडा नही मिटती।

**बाट न जानौं अगम पहारा**—इसका पाठान्तर—'बातन्ह जानहुँ विषम पहारू' इसका अर्थ है कहने के लिए तो मेरे उसके बीच मे दुर्गम पहाड है, किन्तु इत्यादि।

**दूसरि बात न बोलै लेई पदमावति नाँउ**—इसका पाठान्तर है—
**'दोसरी बार न बोला लै पदुमावति नाऊँ।'**

रोवँ रोवँ वै बान जो फूटे। सूतहि सूत रुहिर मुख छूटे ॥
नैनहिं चली रकत कै धारा। कथा भीजि भएह रतनारा ॥
सूरुज बूडि उठा होइ ताता। औ मजीठ टेसू बन राता ॥
भा बसत राती बनसपती। औ राते सब जोगी जती ॥
पुहुमि जो भीजि, भएउ सब गेरू। औ राते तहँ पँखि पखेरू ॥
राती सती अगिनि सब काया। गगन मेघ राते तेहि छाया ॥
ईंगुर भा पहार जौ भीजा। पै तुम्हार नहिं रोवँ पसीजा ॥
तहाँ चकोर कोकिला, तिन्ह हिय भया पईठि।
नैन रकत भरि आए, तुम्ह फिरि कीन्हि न दीठि ॥१२॥

[इस अवतरण मे कवि ने 'दृष्टि बाण' के विश्वव्यापक प्रभाव का वर्णन किया है।]

वे (दृष्टि बाण) मानो रोम-रोम बनकर बिधे थे और जहाँ उनका मुख गडा था वहाँ मानो पसीने के रूप मे रक्त बह रहा था। नेत्रो से रक्त की धार बह चली। उससे कथरी भीग कर लाल हो गई। प्रभातकालीन सूरज उसी लालिमा से लाल है। वन मे मजीठ और टेसू उसी लालिमा से लाल हैं। वसन्त मे वनस्पतियाँ उसी से लाल हैं। सब जोगी जती जो लाल वस्त्र पहने दिखाई देते हैं वे भी उसी लालिमा से लाल हैं। पृथ्वी जो भीजी वह गेरू में परिणत हो गई। वहाँ जो पक्षी था वह भी लाल हो गया। सती की सारी काया उसी लालिमा से अग्निमयी है। उसी छाया से

आकाश के मेघ लाल रहते हैं। पहाड उसमें ऐसा भीजा कि हिंगुल उत्पन्न हो गया किन्तु तुम्हारा रोम भी द्रवित नही होता है।

वहाँ जो कोयल और चकोर थे उनके हृदय मे दया आ गई। उनके नेत्रो मे रक्त भर आया था, तुमने फिर कर दृष्टि विक्षेपण भी नही किया।

टिप्पणी—रोवहिं··· ·····छूटे—यहाँ पर स्वत सम्भवी वस्तु से अपह्नुति अलकार व्यग्य है।

सूत हि सूत·········फूटे—यहाँ पर उत्प्रेक्षा अलकार है।

नैनहि चली रकत की धारा—वाच्यार्थ है नेत्रो से रक्त की धारा वह चली। लक्ष्यार्थ है उसके नेत्रो से परम करुणामयी अश्रुधारा वह निकली। यहाँ पर करुणा-धिक्य रूप वस्तु व्यग्य है। अत. यहाँ अत्यन्त तिरस्कृत वाच्यध्वनि है।

कंया भीजि भएउ रतनारा—यहाँ पर हेतूत्प्रेक्षा अलंकार है।

सूरज बूड़ि उठा होइ ताता—यहाँ पर हेतूत्प्रेक्षा अलकार है।

ओ मजीठ टेसू वन राता—यहाँ पर भी हेतूत्प्रेक्षा अलंकार है।

ओ राते सब जोगी जती—यहाँ पर हेतूत्प्रेक्षा अलकार से वस्तु व्यग्य है। विरह की पवित्रा और दिव्यता ही व्यग्य है।

राती सती अगिनि सब काया—यहाँ पर हेतूत्प्रेक्षा अलकार है।

रागन · ····· काया—यहाँ पर हेतूत्प्रेक्षा अलकार है।

इंगुर भा पहार तस भीजा—यहाँ हेतूत्प्रेक्षा अलकार है।

नैन रकत भरि आए—यहाँ पर लक्षणलक्षणा से अर्थ है कि उनके नेत्र लाल हो गए। लाल होने के हेतु की कल्पना की गई है। अत हेतूत्प्रेक्षा अलकार है।

विशेष : (क) इस अवतरण मे कवि ने विरहजनित उन्माद एवं विह्वलता का वर्णन किया है।

साथ ही यहाँ पर विरह का बड़ा मार्मिक वर्णन किया है।

(ख) इसमे रुदन का बडा अतिशयोक्तिपूर्ण वर्णन किया गया है।

(ग) इस प्रकार के वर्णन अन्य सूफी कवियो ने भी किए हैं। तुलना कीजिए—

विरह वान वेधा एक बारा, रोम रोम व्याकुल तेहि छारा।
छूटे आंसू चले जस मोती कहे कि अयमन भाव न मोती।। इत्यादि
—यूसफ जुलेखा

ऐस वसंत तुमहिं पै खेलहु। रकत पराए सेन्दुर मेलहु।।
तुम्ह तौ खेलि मँदिर महँ आई। ओहि क मरम पै जानि गोसाई।।
कहेसि जरै को वारहिवारा। एकहि वार होहुँ जरि छारा।।
सर रुचि चहा आगे जो लाई। महादेव गौरी सुधि पाई।।

आइ बुझाइ दीन्ह पथ तहाँ। मरन-खेल कर आगम जहाँ॥
उलटा पंथ पेम के बारा। चढै सरग, जौ परै पतारा॥
अब धँसि लीन्ह चहै तेहि आसा। पावै साँस, कि मरै निरासा॥
पाती लिखि सो पठाई इहै सबै दुख रोइ?
दहुं जिउ रहै कि निसरै, काह रजायसु होइ॥१३॥

[इस अवतरण मे तोता रतनसेन की विरह वेदना का वर्णन कर पदमावती के हृदय मे उसके प्रति सहानुभूति जाग्रत करने का प्रयास करता है।]

वह पदमावती से कहता है—"हे रानी ! ऐसा बसन्त तो तुम्ही खेलती हो। दूसरे के रक्त से अपना सिन्दूर बनाती हो। तुम तो खेलकर अपने घर वापस आ गई। उसकी जो मार्मिक स्थिति है उसे तो परमात्मा ही जानता है। जल का छार कहने लगा कि बार-बार मरने से एक बार ही मर जाना अच्छा है। चिता बनाकर उसने अग्नि प्रज्वलित की ही थी कि महादेव, पार्वती को यह सूचना मिल गई। उन्होने आकर मार्ग मे जहाँ पर मरने का साज सजाया गया था उस चिता को बुझा दिया। प्रेम के द्वार का मार्ग उल्टा होता है। जो पाताल मे गिरता है वह स्वर्ग मे चढता है। अत अब पाताल मे घुसकर तुम्हारी प्राप्ति की आशा करता है। आशा पूर्ण होने से चाहे जीवित रहे चाहे साँस रुक जाने से मर जाय। यह तुम्हारे अधीन है।

उसने पत्र लिखकर भेजा है और सब दुखडा रोकर लिखा है। नही मालूम तुम्हारे विवाह तक प्राण बचे रहेंगे या निकल जाएँगे। क्या आज्ञा है ?

**टिप्पणी—रकत पराए सेंदुर खेलहु**—यहाँ पर अत्यन्त तिरस्कृत वाच्यध्वनि है कि दूसरो की हत्या मे ही तुम्हे आनन्द आता है।

**ओहिक मरम जस जान गुसाईं**—व्यजना है कि उसकी हालत खराब है। यहाँ काकुवैशिष्ट्य व्यग्य है।

**चढ़ै सरग जो परै पतारा**—वाक्यगत अत्यन्त तिरस्कृत वाच्यध्वनि है कि जो घोर तपस्या करता है वही मिलन के स्वर्ग को प्राप्त कर पाता है।

**पावै सांस कि मरै निरासा**—यहाँ पर कवि की व्यजना है कि मालूम नहीं उसका तुमसे मिलन हो पाएगा या विना मिलन के ही मर जाएगा। यह अर्थ वाक्यगत अत्यन्त तिरस्कृत वाच्यध्वनि से निकला है।

कहि कै सुआ जो छोडेसि पाती। जानहु दीप छुवत तस ताती॥
गीउ जो बाँधा कचन-तागा। राता साँव कठ जरि लागा॥
अगिनि साँस सँग निसरै ताती। तरुवर जरहि ताहि कै पाती॥
रोइ-रोइ सुआ कहै सो बाता। रकत कै आँसु भएउ मुख राता॥

देखु कठ जरि लाग सो गेरा। सो कस जरै विरह अस घेरा ।।
जरि-जरि हाड भएह सब चूना। तहाँ मासु का करत बिहूना ।।
वह तोहिं लागि कया सब जारी। तपत मीन, जल देहि पवारी ।।
तोहि कारन वह जोगी भसम कीन्ह तन दाहि।
तू अस निठुर निमोही, वात न पूछै ताहि ।।१४।।

[यह कहकर तोते ने पत्रिका पदमावती के सामने लाकर डाल दी और रतनसेन का सन्देश पदमावती को सुना दिया जिससे उसके प्रति उसकी सवेदना जाग उठी। प्रस्तुत अवतरण मे इसी प्रसग का वर्णन किया गया है।]

यह कह तोते ने पत्री पदमावती के सामने ले जाकर डाल दी। वह ऐसी जल रही थी जैसे कि दीपक जलता हो। उसके गले मे जो सुनहरी डोरे वांधे थे वे जलकर लाल और काले कठे हो गए। सांस से गर्म अग्नि निकलती है। कपडे भी जल जाते हैं पत्तियो की तो वात ही क्या है। उसकी ज्वाला से सव हड्डियां जलकर चूना हो गई हैं फिर रक्तहीन मास की वात ही क्या कही जाय। तोते ने रो-रोकर सव सन्देश कहे। रक्त के आंसुओं से उसका मुख लाल हो गया। तोते ने गले की कण्ठी दिखाकर कहा देखो विरह-पत्रिका जव कण्ठ जलाने लगी तो उसे डाल दिया। यह तो हाल जिस विरही की पत्रिका का है तो फिर वह विरही कैसे जल रहा होगा यह स्वय समझा जा सकता है। उसने तुम्हारे लिए अपना शरीर ऐसा जलाया है जैसे मछली जलती हो। क्या उसे तू मिलन रूपी जल देकर शीतल नही कर सकती ?

तेरे ही कारण उस जोगी ने अपना शरीर भस्म कर दिया है। तू ऐसी निष्ठुर और निर्मोही है कि कुशल भी न पूछी।

**टिप्पणी—जानहु दीव छ्ूवत तस ताती**—पाठान्तर है—**जानहुँ दिव्य छ्ूवत तस ताती**—वह पत्रिका तो तोते ने डाल दी क्योकि वह ऐसी गर्म थी जैसे कि दिव्य परीक्षा मे तपता हुआ लोहे का गोला होता है। पहले एक प्रथा थी कि चोर की परीक्षा के लिए उसके हाथ मे तपता हुआ लोहा रख देते थे।

इस पक्ति मे दिव्य के स्थान पर दूसरा पाठान्तर दीप है। मेरी समझ मे अधिक सरल है किन्तु वह भाव नही प्रगट हो पाता जो कवि करना चाहता है अत हमने दिव्य वाला पाठ स्वीकार किया।

**गीव जो वांधे ···· लागे**—यहाँ हेतूत्प्रेक्षा अलकार है।

**अगिनि स्वास ···· पाती**—यहाँ सम्वन्धातिशयोक्ति अलकार है।

**जरि-जरि मांस भए······बिहूना**—यहाँ पर अतिशयोक्ति अलकार से कवि ने विरहाधिक्य रूप वस्तु की व्यजना की है। अत कवि प्रौढोक्ति सिद्ध अलकार से वस्तु ध्वनि है।

**रकत आसुन्ह भइ मुख राता**—यहाँ हेतूत्प्रेक्षा अलकार है ।

**देखु……घेरा**—यहाँ पर कवि ने प्रौढोक्ति सिद्ध वस्तु से वस्तु व्यजना की है । विरहाधिक्य रूप विरह की दशम अवस्था रूप मरण के समीप होने के भाव की व्यजना की गई है ।

**तपत मीन जल देई न पारी**—यह स्वत सम्भवी वस्तु से वस्तुध्वनि है । कवि की व्यजना है कि वह तुम्हारी विरहाग्नि मे प्राणो का उत्सर्ग कर रहा है और तुम उसे मिलनजनित शीतलता प्रदान कर उसकी रक्षा करो ।

कहेसि "सुआ ! मौसौ सुनु बाता । चहौ तौ आज मिलौ जस राता ।।
पै सो मरम न जाना भोरा । जानै प्रीति जो मरि कै जोरा ।।
हौ जानति हौं अबही काँचा । ना वह प्रीति रग थिर राँचा ।।
ना वह भएह मलयगिरि बासा । ना वह रबि होइ चढ़ा अकासा ।।
ना वह भएउ भौंर कर रगू । ना वह दीपक भएउ पतगू ।।
ना वह करा भृग कै होइ । ना वह आपु मरा जिउ खोई ।।
ना वह प्रेम औटि एक भएऊ । ना ओहि हिये माँझ डर गयऊ ।।
तेहि का कहिय रहब जिउ रहै जो पीतम लागि ।
जहँ वह सुनै लेइ धँसि, का पानी, का आगि ।।१५।।

[तोते द्वारा रतनसेन की व्यथा की कथा कहे जाने पर पदमावती ने उत्तर दिया है । इस अवतरण मे उसी को प्रस्तुत किया गया है ।]

पदमावती ने तोते से कहा—हे तोते ! मेरी बात सुनो । उसकी अनुरक्ति को जान कर यदि मै चाहूँ तो उससे जाकर अभी मिल सकती हूँ किन्तु वह मेरे भेद को नही जानता कि मैं उस प्रेम को महान् समझती हूँ जिससे प्रेमी अपने प्रेम को प्राणोत्सर्ग द्वारा अमर बनाता है । मैं समझती हूँ उसका प्रेम अभी कच्चा है । पता नही अभी प्रेम के पक्के रग मे रगा है या नही । यह भी पता नही कि वह प्रेम के मलयगिरि से सुवासित हुआ है या नही । न जाने वह सूर्य बनकर आकाश मार्ग मे चढा है या नही (व्यजना है कि उसने अभी योग साधना भी नही की है) । न जाने वह विरह मे रग कर भौंरे के रग का हुआ या नही । यह भी पता नही कि वह प्रेमरूपी दीपक का पतगा बना है या नही । यह भी नही मालूम कि उसमे भृगी की विशेषता है कि नही । यह भी पता नही कि वह अभी जीवित है या मर गया है । नही मालूम वह प्रेम मे औटिकर प्रियतमा रूप हुआ है या नही ? यह भी ज्ञात नही कि उसके हृदय का डर गया है या नही ?

उसे ही जीवन का वास्तविक क्षण कहना चाहिए जो प्रियतम की अनुरक्ति मे व्यतीत होता है । सच्चा प्रेमी वह है जो जहाँ भी प्रियतम की स्थिति जान पाता है वही प्रवेश करना चाहे वह पानी हो अथवा अग्नि ।

**टिप्पणी—चहो तो आज……राता**—वाच्यार्थ है जैसी उसकी अनुरक्ति की बात तुमने कही है उसको विचार कर मैं चाहूँ तो आज ही मिल सकती हूँ। व्यंग्यार्थ है कि मैं केवल तुम्हारे मुख से उसके अनुराग को श्रवणमात्र करके उससे नही मिल सकती। मैं तो उसके प्रेम की पूरी परीक्षा करके ही उससे मिलूँगी। यह व्यंग्यार्थ वाच्यसम्भवा है।

**पँ सो………मोरा**—वाच्यार्थ है कि वह मेरा मर्म नही जानता। व्यंग्यार्थ है कि वह यह नही जानता कि मैं जिस प्रेम को वास्तविक प्रेम मानती हूँ उस तक वह नही पहुँचा है। यह अर्थ वाच्यार्थसम्भवा आर्थी व्यंजना से प्राप्त हुआ है।

**न जनऊ· ·· वासा**—वाच्यार्थ है कि नही मालूम वह प्रेम के मलयगिरि से सुवासित हुआ है या नही। व्यंग्यार्थ है कि पता नही उसका प्रेम वासना की दुर्गन्ध के परित्याग और आत्मोत्सर्ग की उदात्त सुरभि से सुरभित हुआ है या नही। यहाँ पर काकुवैशिष्ट्य मूलक व्यंग्य है।

पुनि धनि कनक-पानि मसि माँगी। उतर लिखत भीजी तन आँगी॥
तस कचन कहँ चहिय सोहागा। जौं निरमल नग होइ तौ लागा॥
हौं जो गई सिव-मडप भोरी। तहँवाँ कस न गाँठि तैं जोरी?॥
भा बिसँभार देखि कै नैना। सखिन लाज का बोलौं बैना?॥
खेलहि मिस मैं चंदन घाला। मकु जागसि तौ देउँ जयमाला॥
तबहुँ न जागा, गा तू सोई। जागे भेंट, न सोए होई॥
अब जौं सूर होइ चढै अकासा। जौं जिउ देइ त आवै पासा॥
तौ लगि भुगुति न लेइ सका रावन सिय जब साथ।
कौन भरोसे अब कहौं? जीउ पराए हाथ॥१६॥

[रतनसेन की पत्री पढ़कर पदमावती ने प्रत्युत्तर मे रतनसेन को पत्री लिखी। इस अवतरण मे उसी पत्री की चर्चा की गई है।]

उस बाला ने सोने के पानी की स्याही मँगाई। उत्तर लिखते हुए स्वेद सात्विक से उसकी चोली भीग गई। उसने लिखा उस सोने का अर्थात् मेरी जैसी द्वादश वर्णी माला की प्राप्ति के लिए तुम्हारा सुहागा रूपी सौभाग्य चाहिए। यदि रत्न निर्मल होगा तो वह उसके साथ जोडा जाएगा। मैं भोली शिव मडप गई थी। वहाँ तुमने गाँठ क्यों नही जोडी। मेरे नेत्र देखकर तू बेसुध हो गया। मैं सखियो की लज्जा से क्या वचन कहती? फिर भी खेल के बहाने मैंने चन्दन छिडका। कदाचित् तू जग ही जाय तो मैं जयमाला पहना दूँ। तू तब भी नही जागा और सो गया। जागने से ही भेंट होती है सोने से नहीं। अब जब सूर्य जैसा तेजस्वी होकर आकाश मार्ग से गढ़ पर आवेगा और अपने प्राण देगा तो मेरे पास आ सकेगा।

जब तक रावण और सीता साथ रहे तब तक रावण सीता का भोग नही कर सका। अब किस विश्वास पर मैं क्या कहूँ 'जीव पराए हाथ है।'

**टिप्पणी—उत्तर लिखत भीज तन आगी**—यहाँ पर कवि ने स्वेद सात्विक की बात कही है। मुग्धा को पति की कल्पना मात्र से सात्विक हो जाता है। जायसी ने इस प्रकार के सात्विको की वर्णना कई स्थानो पर की है। एक स्थल पर कम्प सात्विक का होना लिखा है—**'अनत्तिन्ह पिव कापै मन माहाँ'**।

**तेहि कचन मह चहिए सुहागा**—वाच्यार्थ है कि उस कचन के लिए सुहागा चाहिए। व्यजना है कि मेरे सदृश कचन को पूर्ण शुद्ध या बारह वानी बनने के लिए सुहागा रूपी सौभाग्य चाहिए। यह अर्थ तहि में अर्थान्तर सक्रमित, सुहागा मे शब्दशक्ति उद्भव वस्तुध्वनि से सौभाग्य का अर्थ भी लिया गया है।

**जो निरमल नग होय तो लागा**—व्यजना है कि अगर तू विरह मे जलकर जाज्वल्यमान नग बन जाएगा तभी द्वादशवर्णा सोने के सदृश मुझमे जाने योग्य होगा। अर्थात् मेरी जैसी द्वादशवर्णा रूपी स्त्री को तभी प्राप्त कर सकेगा जब विरह मे तप एकनिष्ठ प्रेमी बन जाएगा। सूफी लोगो का विश्वास है—

**विरह अगिनि जरि कुन्दन होई,**
**निरमल मन पावै पै सोई ।।**

**जागे भेंट न सोए होई**—यहाँ पर जागे मे शब्दशक्ति उद्भव वस्तुध्वनि है। कवि की व्यजना है कि ज्ञानोन्मुख होने पर ही परमात्मा की प्राप्ति हो सकती है।

**अब जो सूर होइ चढ़ै अकासा**—यहाँ पर सूर और अकास अत्यन्त तिरस्कृत वाच्यध्वनि है कि अब जब वह अत्यधिक पराक्रमी बनकर हमारे महाविशाल गढ पर आक्रमण कर विजयी बनेगा तभी भेंट हो सकती है। यहाँ सूर और आकाश शब्दो मे शब्दशक्ति उद्भव वस्तुध्वनि भी है। व्यजना है कि अब योग मार्ग मे सूर्य को आकाश अर्थात् ब्रह्मरन्ध्र तभी ले जाएगा।

**रावन सिये जब साथ**—व्यजना है कि जब मैं तुम्हारे पास गई थी तब तो तुम मेरा उपभोग न कर सके, अब जब दूर हो गई हूँ तो फिर मिलन की कल्पना भी व्यर्थ है।

अब जौ सूर गगन चढि आवै। राहु होइ तौ ससि कहँ पावै ।।
बहुतन्ह ऐस जीउ पर खेला। तू जोगी कित आहि अकेला ।।
बिक्रम धसाँ प्रेम के बारा। सपनावति कहँ गएउ पतारा ।।
मधूपाछ मुगुधावति लागी। गगन पूर होइगा बैरागी ।।
राज कुँवर कचनपुर गयऊ। मिरगावति कहँ जोगी भएऊ ।।

साध कुँवर खंडावत जोगू। मधु-मालति कर कीन्ह वियोगू॥
प्रेमावति कहँ सुरसरि साधा। ऊषा लगि अनिरुध वर बाँधा॥
हौं रानी पदमावति, सात सरग पर वास।
हाथ चढ़ौं मैं तेहिके, प्रथम करै अपनास॥१७॥

[पदमावती रतनसेन को पत्र लिख रही है और अपनी प्राप्ति की कठिनाई और उपायो का सकेत कर रही है।]

वह लिखती है अब जब तुम सूर्य के समान तेजस्वी वनकर सिघलगढ पर आक्रमण कर उस पर विजय प्राप्त कर लोगे और मुझ चाँद को राहु की भाँति बरवस ग्रहण करोगे तो मुझे प्राप्त कर सकोगे (व्यजना है कि यह वात वहुत कठिन है कि योगियो मे इतनी सामर्थ्य कहाँ होती है ? यह सामर्थ्य तो राजाओ मे ही होती है)। तुम्हारे जैसे न मालूम कितने योगियो ने मुझे प्राप्त करने की कामना की (किन्तु कोई सफल नही हो सका)। तू जोगी उनमे कोई अकेला तो नहीं है जो सफल हो जाएगा। (व्यजना है कि तू भी साधारण-सा योगी है। मुझे तू प्राप्त नहीं कर सकता)। विक्रम प्रेम के मार्ग मे प्रविष्ट हुआ। वह स्वप्नावती के लिए पागल हो गया। राजकुमारी मृगावता के लिए जोगी हो गया और कचनपुर पहुँचा। मनोहर नामक कुँवर ने योग साधा और मधुमालती के लिए वियोग लिया। सुरसर नामक राजकुमार ने प्रेमावती के लिए साधना की। ऊषा के लिए अनिरुद्ध ने सेना सजाकर युद्ध किया।

मैं रानी पदमावती हूँ। धवलग्रह के सातवें खण्ड पर मेरा निवास रहता है। मैं उसके हाथ चढूँगी जो प्रथम अपने को मिटा देगा।

**टिप्पणी—अब जो सूर गगन चढ़ि आवै, राहु होइ तो ससि कह पावै**—यहाँ पर वक्तृवैशिष्ट्य व्यंग्य है। व्यग्य है यदि रतनसेन गढ पर विजय करके आवेगा तो मुझे उसी प्रकार ग्रहण कर लेगा जिस प्रकार राहु को चन्द्रमा ग्रहण कर लेता है।

**विक्रम धँसा प्रेम के वारा ˙ ˙˙˙˙ पतारा**—महाराज विक्रम के सम्वन्ध में कहते हैं कि राजकुमारी सिंहावती के लिए वडे कष्ट उठाए थे। कुछ लोग सिंहावती के स्थान पर चम्पावती और कुछ लोगो ने सपनावती नाम दिया है। इनकी कथा सिंहासन वत्तीसी मे लिखी है।

**मधूपाछ मुग्धावती लागी˙˙˙˙˙˙ ˙ बैरागी**—इसके कई पाठान्तर मिलते हैं। सुधाकर जी का पाठ है।

**'सुदइ वच्छ मगधावति लागी'**

डा० अग्रवाल का पाठ है—

**सदै वच्छ मृगधावति लागी।**
**कंचन पूर होइगा बैरागी॥**

डा० अग्रवाल ने इसका अर्थ [किया है। सुदेवच्छ मुग्धावती के लिए कगन पहनकर वैरागी हो गया। इसकी टिप्पणी मे उन्होने लिखा है—सुदयवच्छ की कहानी अत्यन्त लोकप्रिय रही है। सन्देसरासक मे इसका उल्लेख किया गयाहै। सुदयवच्छ और रानी सार्वलिगा की कहानी आज भी विहार से गुजरात तक गाँव-गाँव मे कही जाती है। सुदयवच्छ और सार्वलिगा की कहानी के लिए अगरचन्द नाहटा का लेख राजस्थान भारती मे देखिये १९५० अप्रैल।

सुधाकर जी ने लिखा है—"अवन्ती का राजा वत्सराज मगध देश के लावनकपुर के बन मे अपनी पत्नी वासवदत्ता के साथ विहार करने आया था। एक दिन शिकार खेलने के लिए राजा दूर चला गया। अवसर पाकर यौगन्धरायण ने वासवदत्ता को छिपा दिया। राजा के आने पर कहा कि लावनक मे वासवदत्ता जल कर मर गई आप मगधराज प्रद्योत की पुत्री पदमावती से विवाह कर मागधी को रानी बनाइए। अन्त मे वत्सराज ने मागधी से विवाह किया फिर पीछे से वासवदत्ता भी मिली। यह कथा बृहत्कथा मजरी के तृतीय लम्बकान्तर्गत सातवी आख्यायिका मे मिलती है। सम्भव है इसी की छाया लेकर मुगधावती शीर्षक कथा लिखी है। किन्तु अभी तक इस नाम की कोई रचना नही मिली है।

राजकुँअर ··· ···भएऊ—शेख बुरहान के चेले कुतुवन ने सन् ९०९ मे मिरगावती नाम की पुस्तक बनाई। उसमे राजकुँवर और मिरगावती की सविस्तार कथा लिखी है। सुधाकर जी की धारणा है कि उसकी रचना पदमावती से पहले हुई थी किन्तु यह विवादास्पद है। इसकी कथा इस प्रकार है।

तुलाराम नामक कोई राजकुमार था। वह राजकुमार के नाम से प्रसिद्ध था। मिरगावती किसी राजा की परम सुन्दरी कन्या थी। राजकुमार ने इसे कही देख लिया और वह उस पर मुग्ध हो गया। उसने उसकी धाय से अपना प्रणय निवेदन कराया। राजकुमारी ने कहा कि वह कचनपुर मे आकर के मिले। राजा कचनपुर गया। मार्ग मे उसे बडे-बडे कष्ट उठाने पडे किन्तु वह हृदय नही हारा और अन्त मे कचनपुर पहुँच गया। मिरगावती से उसने पाणिग्रहण किया। सक्षेप मे यही मिरगावती की कथा है।

मधुमालती—मधुमालती नामक कई प्रेमकथाएँ मिलती हैं किन्तु इनमे मझन कृत मधुमालती विशेष प्रसिद्ध है। यह कथा शुद्ध भारतीय है। मझन ने स्वय लिखा है कि—

**'आदिकथा द्वापर मो भई कलजुग मों भाषा सो लाई।'**

शुक्ल जी ने मधुमालती की कथा सक्षेप मे इस प्रकार दी है—

कनेसर नगर के राजा सूरजभान के पुत्र मनोहर नामक सोते हुए राजकुमार

को अप्सराएँ रातो रात महोरस नगर की राजकुमारी मधुमालती की चित्रसारी मे रख आईं। वहाँ दोनो मे प्रेम हो गया। बातचीत करते दोनो सो गए। अप्सराएँ फिर राजकुमार को उठा लाईं। जागने पर दोनो बडे व्याकुल हो गए। राजकुमार वियोग से व्यथित हो राजकुमारी से मिलने को चल दिया और अनेक कष्टो को सहन करता हुआ एक जगल मे पहुँचा। वहाँ उसने एक राक्षस के चगुल से प्रेमा नाम की सुन्दरी को मुक्त किया। प्रेमा ने राजकुमार को मधुमालती से मिला दिया। किन्तु मधुमालती की माता को इसका प्रणय सम्बन्ध रुचा नही। उसने मधुमालती से मनोहर का प्रेम करने को मना किया। जब वह नही मानी तो उसने उसे पक्षी होने का शाप दे दिया। बाद मे वह भी पुत्री के वियोग मे दुखी हुई। मनोहर योगी हो गया। बाद मे प्रेमा और उसके प्रेमी ताराचन्द के प्रयास ने दोनो को मिला दिया।

मधुमालती की कथा के कई रूप मिलते हैं। एक रूप नूर मुहम्मद ने इन्द्रावती के मधुकर खण्ड मे इस प्रकार दिया है।

मोहनपुर मे मधुकर नामक राजा रहता था। एक बार उसने एक हिरन का पीछा किया। वह हिरन दृष्टि से ओझल हो गया। वह थक कर पेड के नीचे बैठ गया। पेड पर दो पक्षी परस्पर बात कर रहे थे। उसमे से एक ने मालती के रूप का वर्णन किया। उसे सुनकर राजा प्रेमविह्वल हो गया। राजा के प्रार्थना करने पर वह तोता मधुकर पहुँचा। मालती भी मधुकर के प्रेम से प्रभावित हो गई। बाद मे दोनो का मिलन हो गया।

हौं पुनि यहाँ ऐस तोहि राती। आधी भेट पिरीतम पाती ॥
तहु जो प्रीति निवाहै आँटा। भौंर न देख केत कर काँटा ॥
होइ पतग अधरन्ह गहु दीआ। लेसि समुद धसि होइ मरजीया ॥
रातु रग जिमि दीपक बाती। नैन लाउ होइ सीप सेवाती ॥
चातक होइ पुकारु पियासा। पीऊ न पानि सेवाति कै आशा ॥
सारस कर जस बिछुरा जोरा। नैन होय जस चन्द चकोरा ॥
होहि चकोर दृष्टि ससि पाँहा। औ रवि होय कँवल दल माँहा ॥
महँ ऐस होइ तोहि कहँ सकहि तो ओर निवाहू।
राहु वेधि अरजुन होइ जीत दुरपदी व्याहु ॥१८॥

[इस अवतरण मे रतनसेन के पत्र के प्रत्युत्तर मे पदमावती द्वारा लिखित पत्र का ही विस्तार किया गया है।]

(प्रियतम !) मैं तुम मे ऐसी अनुरक्त हूँ कि तुम्हारा पत्र मेरे लिए आधी भेंट के समान है। तुम्हारे हृदय में यदि मेरे प्रति प्रेम है तो तुम्हे भी प्रेम निभाना चाहिए।

भ्रमर केतकी के कांटे की परवाह नही करता है। तू पतंग बनकर दीपक जैसी मेरे अधरो का पान कर तथा मरजीवा की भांति समुद्र मे धँस कर भोग रूपी मोती प्राप्त कर। जिस प्रकार दीपक और बत्ती मे प्रेम होता है, सीप स्वाती के लिए तडपती है, चातक स्वाती जल की आशा मे पानी नही पीता और प्यास से तडपता रहता है, सारस दम्पति बिछुड कर एक दूसरे के लिए तडपते हैं, चकोर चन्द्रमा की ओर टक-टकी लगाए रखता है तथा कमल सूर्य के प्रति अनुरक्त रहता है।

कदाचित् उसी प्रकार मैं भी तुझे प्यारी हो सकूं। यदि तुझ मे सामर्थ्य हो तो अपनी ओर से प्रेम का निर्वाह कर तथा अर्जुन बनकर राहु मछली का (अर्थात् सिंघलगढ) भेदन कर द्रौपदी की भांति मेरा वरण करो।

**टिप्पणी — तहुँ ·· ··कांटा**—यहां पर दृष्टान्त अलकार से वस्तु व्यग्य है। प्रेम मे त्याग का महत्त्व व्यजित किया गया है।

**नैन · ·· सेवाती**—यह कवि प्रसिद्धि है कि सीप मे स्वाती की बूंद मोती बन जाती है। इस कवि प्रसिद्धि के आधार पर कवि ने दृष्टान्त का उपयोग किया है।

**रातु······बाती**—यहाँ पर उपमा अलकार है।

**चातक ·····आसा**—यहाँ पर भी कवि प्रसिद्धि का आश्रय लिया है। प्रसिद्धि है कि चातक स्वाती के अतिरिक्त और किसी भी नक्षत्र की वर्षा का जल नही पीता। महाकवि तुलसीदास की चातक बत्तीसी इसी कवि प्रसिद्धि पर आश्रित है।

**सारस······जोरा**—यहाँ पर भी कवि प्रसिद्धि का आश्रय लिया गया है। कवि प्रसिद्धि है कि सारस की जोडी कभी कभी बिछुडने पर जीवित नही रहती।

**जस चन्द चकोरा**—यहाँ पर भी कवि प्रसिद्धि का आश्रय लिया गया है। कवि समाज मे प्रसिद्ध है कि चकोर चांद की ओर टकटकी लगाकर देखा करता है।

राजा इहाँ ऐस तप झूरा। भा जरि बिरह छार कर करा॥
नैन लाइ सो गएउ बिमोही। भा बिनु जिउ, जिउ दीन्हेसि ओही॥
कहाँ पिंगला सुखमन नारी। सूनि समाधि लागि गइ तारी॥
बूंद समुद्र जैसे होइ मेरा। गा हेराइ अस मिटै न हेरा॥
रगहि पान मिला जस होई। आपहि खोइ रहा होइ सोई॥
सुऐ जाइ जब देखा तासू। नैन रकत भरि आए आँसू॥
सदा पिरीतम गाढ करेई। ओहि न भुलाइ, भूलि जिउ देई॥
मूरि सजीवन आनि कै औ मुख मेला नीर।
गरुड़ पख जस झारै अमृत बरसा कीर॥१९॥

[इस अवतरण मे कवि ने पदमावती के लिए रतनसेन की कठोर तपस्या का वर्णन किया है।]

राजा ने यहाँ पर ऐसी तपस्या की कि वह विरह मे जलकर भस्म की ढेर बन गया। नेत्रो को केन्द्रित कर वह मुग्ध भाव से बैठ गया। ऐसा लगने लगा कि उसके शरीर मे जीव नही है क्योकि अपना जीव उसने पदमावती पर केन्द्रित कर रखा था। पिंगला और सुखमन नाडियो के प्रभाव से शून्य समाधि मे उसकी वृत्ति तन्मय हो गई। वह पदमावती मे उसी प्रकार तन्मय हो गया जिस प्रकार समुद्र मे बूंद मिलकर एक हो जाती है और उस ध्यान में ऐसा तद्रूप हो गया कि उसका अपना अस्तित्व ढूँढना कठिन हो गया। जिस प्रकार रग पानी मे मिलकर तद्रूप हो जाता है उसी प्रकार रतनसेन ने अपना अस्तित्व पदमावती के ध्यान मे अन्तर्भूत कर दिया था। तोते ने आकर जब देखा तो उसकी आँखो मे रक्त के आँसू भर गए। जो प्रिय सदा विरह-जनित कष्ट देता है उसे भी भुलाया नही जाता वरन् वह अपने को भूलकर उसके लिए प्राण तक दे देता है। तोते ने सजीवनी बूटी लाकर उसके रस को रतनसेन के मुख मे डाल दिया। गरुड जिस प्रकार अपने पखो से वर्षा करता है उसी प्रकार तोते ने अपने सदेश से अमृत की वर्षा की।

**टिप्पणी—कहाँ ········नारी**—यहाँ पर काक्वाक्षिप्त गुणीभूत व्यग्य से कवि ने यह व्यजित किया है कि योग साधना की अवस्था मे सुख देने वाली पिंगला जैसी परम प्रिय स्त्री का ध्यान नही रहता वरन् मन परमात्मा के ध्यान मे तन्मय हो जाता है। इसकी एक दूसरी व्यजना भी है। वह यह कि रतनसेन का मन पदमावती के प्रेम और ध्यान मे उसी तरह व्याकुल था जिस प्रकार राजा भर्तृहरि का मन सुख देने वाली पिंगला स्त्री मे रमा हुआ था और उसी की खोज मे शून्य समाधि मे लीन रहता था। यह व्यग्यार्थ उपमा अलकारजन्य है। अत· उपमा अलकार व्यग्य हुआ। इस प्रकार यहाँ पर काक्वाक्षिप्त गुणीभूत व्यग्य से उपमा अलकार व्यग्य माना जाएगा।

**बूंद··· ······ ···मेरा**—इसमे उपमा अलंकार है।

**नैन ···· ······आँसू**—रक्त के आँसू से कवि ने सहानुभूतिमूलक दुःख की अतिरेकता व्यजित की है। यहाँ पर अत्यन्त तिरस्कृत वाच्यध्वनि है। लक्षण-लक्षणा से अर्थ हुआ कि उसे बहुत अधिक दुःख हुआ।

**गरुड़ ········कीर**—कहते हैं गरुड़ अपने पखो पर अमृत का घड़ा रख कर विष्णु भगवान तक ले गए थे। अमृत की कुछ बूंदें उनके पखो पर गिर गई थी। जब भी भगवान विष्णु को किसी को जिलाना होता है तो वह गरुड से पख फटकारने को कहते हैं। उनके पख फटकारने से अमृत गिरता है और प्राणी जीवित हो जाते हैं। इसी प्रकार तोते ने सन्देश से अपनी वाणी का अमृत बरसाया जिससे रतनसेन जो मूर्छित था, जीवित हो उठा।

मुश्रा जिया श्रस बास जो पावा । लीन्हेसि साँस, पेट जिउ श्रावा ।।
देखेसि जागि, सुश्रा सिर नावा । पानी देइ मुख बचन सुनावा ।।
गुरु क बचन स्रवन दुइ मेला । कीन्हि सुदिस्टि, बेगि चलु चेला ।।
तोहि श्रलि कीन्ह श्राप भइ केवा । हौं पठवा गुरु बीच परेवा ।।
पौन साँस तोसौं मन लाई । जोवै मारग दिस्टि बिछाई ।।
जस तुम्ह कया कीन्ह श्रगि-दाहू । सो सब गुरु कहँ भएउ श्रगाहू ।।
तब उड़त छाला लिखि दीन्हा । वेगि श्राउ, चाहै सिध कीन्हा ।।

श्रावहु सामि सुलच्छना, जीउ बसै तुम्ह नाँव ।
नैनहिं भीतर पथ है, हिरदय भीतर ठाँव ।।२०।।

[इस श्रवतरण मे कवि ने हीरामन से रतनसेन से पदमावती का सन्देश निवेदित कराया है ।]

यदि ऐसी सुगन्ध मिले तो मरा हुश्रा भी जीवित हो जाता है । रतनसेन की साँस शरीर मे श्रा गई श्रर्थात् वह जीवित हो उठा । उसने जागकर सिर खोला तो देखा कि तोते ने सिर नवा दिया श्रौर प्रेम की पाती देकर के मुख से वचन सुनाया । गुरु के वचन का श्रमृत दोनो कानो मे डाला श्रौर कहा "हे शिष्य, गुरु ने तुम्हारे ऊपर कृपा दृष्टि की है । तुम गुरु के पास शीघ्र चलो । पदमावती स्वय केतकी बनी है श्रौर श्रापको उसने भौरा बनाया है । उसने मुझे सन्देशवाहक बना कर भेजा है । श्रपनी साँस पवन को देकर वह मन तुझमे लगाए हुए है श्रौर दृष्टि मार्ग मे बिछाकर तेरी बाट जोह रही है, जैसे तुमने श्रपने शरीर को विरह मे जलाया है, उस सबका ज्ञान पदमावती रूपी गुरु को हो गया है । उसने तुम्हारे लिए लिख दिया है कि तुम उडनछाल पर बैठ कर एकदम श्राश्रो । मैं तुम्हें सिद्ध बनाना चाहती हूँ ।

हे सुन्दर लक्षणो वाले स्वामी, हमारा जीव तुम्हारे नाम मे बसता है, नेत्रो मे तुम्हारे लिए मार्ग है श्रौर हृदय के भीतर तुम्हारे लिए स्थान है ।

**टिप्पणी—श्रस**—मे संवृत्तिवक्रता है । कवि का श्रस से श्रभिप्राय है 'ऐसी जीवनदायिनी' ।

**परेवा**—पहले कबूतरो श्रौर तोतो के माध्यम से पत्र भेजे जाते थे, इसीलिए परेवा शब्द यहाँ पर पत्र-वाहक के श्रर्थ में प्रयोग किया गया है ।

**उड़ंत छाला**—मध्य युग मे लोगो का ऐसा विश्वास था कि सिद्ध योगी लोग मृगछाला पर बैठकर श्राकाश मे उड लेते थे ।

**नैनन......ठाँव**—यहाँ पर कवि प्रौढोक्तिसिद्ध वस्तु से वस्तु-व्यग्य है । प्रेम श्रौर समर्पण की श्रतिशयता ही व्यग्य है ।

सुनि पदमावति कै असि मया। भा वसंत, उपनी नइ कया॥
सुआ क बोल पौन होइ लागा। उठा सोइ, हनुवँत अस जागा॥
चाँद मिलै कै दीन्हेसि आसा। सहसौ कला सूर परगासा॥
पाति लीन्हि, लेइ सीस चढावा। दीठि चकोर चंद जस पावा॥
आस-पियासा जो जेहि केरा। जौं झिझकार, ओहि सहुँ हेरा॥
अव यह कौन पानि मैं पीया। भा तन पाँख, पतग मरि जीया॥
उठा फूलि हिरदय न समाना। कथा टूक-टूक वेहराना॥
जहाँ पिरीतम वै वसहिं, यह जिउ वलि तेहि वाट।
वह जो वोलावै पाँव सौं, हो तहँ चलौं लिलाट॥२१॥

[इस अवतरण मे कवि ने पदमावती के सन्देश पर रतनसेन की भावात्मक प्रतिक्रिया की अभिव्यक्ति की है।]

पदमावती का अपने प्रति अपूर्व प्रेम भाव जान कर रतनसेन का हृदय हर्षोल्लास रूपी वसत से परिपूर्ण हो गया। उसकी काया मे नया जीवन आ गया। तोते की वोली पवन के समान सुखदायिनी लगी। इस समय उसे ऐसी नयी चेतना अपने में अनुभूत हुई जैसी सो कर उठने पर हनुमान जी को होती है। पदमावती रूपी चाँद की प्राप्ति की आशा हो गई और वह इस प्रकार तेज से प्रकाशित हो उठा, जिस प्रकार सहस्रो कलाओ से सूर्य प्रकाशित हो उठता है। जो जिसकी आशा का प्यासा होता है, वह अपनी ओर देखने वाले को चाहे ललकार ही क्यो न दे, परन्तु देखने वाला देखा ही करता है। अव मैंने यह कौन-सा पानी पी लिया है जिससे कि शरीर मे आशा के नए पख निकल आए हैं। ऐसा लगा मानो पक्षी मर कर जी गया हो। वह हर्षोल्लास से प्रफुल्लित हो गया। यह हर्षोल्लास उसके हृदय में नही समा रहा था जिसके कारण उसकी काया फूली जा रही थी। फलस्वरूप कथा फट लिट कर चिथडा हो गया।

जहाँ प्रियतम है वही मैं इन प्राणों की वलि दूंगा। यदि वह पैर से आने के लिए कहे तो मैं मस्तक के वल जाऊँगा।

**टिप्पणी—भा बसंत—**वसत का अर्थ यहाँ पर लक्षणलक्षणा से हर्षोल्लास लिया गया है।

**उठा......जागा—**कुछ लोकगाथाओ के अनुसार हनुमान जी छ· महीने सोते और छ महीने जागते हैं। छ· महीने वाद जव वे सोकर जगते हैं तव उनमे एक विशेष चेतना या स्फूर्ति होती है। पदमावती का सन्देश पाकर रतनसेन उसी प्रकार की नयी चेतना और स्फूर्ति से भर गया। यहाँ पर उपमा अलंकार से वस्तु-व्यग्य है।

**चाँद......आसा—**यहाँ पर रूपकातिशयोक्ति अलकार है।

**साहसो......परगासा**—यहाँ पर भी, रूपकातिशयोक्ति अलकार से कवि ने रतनसेन के अपूर्व उत्साह की व्यजना की है। अतएव यहाँ पर कवि प्रौढोक्तिसिद्ध अलकार से वस्तु व्यग्य है।

**उठा......बिहराना**—यहाँ पर सम्बन्धातिशयोक्ति अलकार है।

**वै**—यहाँ पर कवि ने आध्यात्मिक व्यजना की है। इसमे सवृत्तिवक्रता है। सम्पूर्ण मे समासोक्ति अलकार है।

**हो .....लिलाट**—यहाँ पर लक्षणलक्षणा से इसका अर्थ है पूर्ण प्रेम और श्रद्धा के साथ अवश्य जाऊँगा। यहाँ पर अत्यन्त तिरस्कृत वाच्यध्वनि है। प्रेम और समर्पण की अतिरेकता ही व्यग्य है।

जो पथ मिला महेसहि सेई। गएउ समुद्र ओहि धँसि लेई ॥
जहँ वह कुण्ड विषम औगाहा। जाइ परा तहँ पाव न थाहा ॥
बाउर अध पेम कर लागू। सौह धँसा, किछु सूझ न आगू ॥
लीन्हे सिधि साँसा मन मारा। गुरु मछदरनाथ सभारा ॥
चेला परे न छाडहि पाछू। चेला मच्छ, गुरू जस काछू ॥
जस धँसि लीन्ह समुद मरजीया। उघरे नैन, बरै जस दीया ॥
खोजि लीन्ह सो सरग-दुवारा। बज्र सो मूंदे जाइ उघारा ॥
बाँक चढाव सरग-गढ, चढत गएउ होइ भोर।
भइ पुकार गढ़ ऊपर, चढ़े सेधि देइ चोर ॥२२॥

[इस अवतरण मे कवि ने पदमावती की प्राप्ति के मार्ग का सकेत यौगिक व्यजना के साथ किया है।]

जो मार्ग शिवजी की कृपा से प्राप्त हुआ था, उसे ही पार करने के लिए मानो कि राजा समुद्र मे धँसने के लिए चला। जहाँ वह विषम अगाध कुण्ड था वह उसमे जाकर के गिर पडा। उसकी थाह उसको नही मिल सकी। प्रेमानुरक्त भक्त अन्धा और बावला हो जाता है। वह सामने ही धँसता है, वह यह नही सोचता कि आगे क्या है। राजा ने प्राण और श्वास और मन की साधना करके सिद्धि की प्राप्ति की। जब उसके साथ मछन्दरनाथ जैसे गुरु सँभालने वाले थे तो उसको क्या चिन्ता थी। चेला के असफल होने पर भी गुरु उसका साथ नही छोडता। चेला मछली के समान होता है और गुरु कछुए के समान, कछुआ जिस प्रकार मछली का साथ नही छोडता, उसी प्रकार गुरु शिष्य का साथ नही छोडता। जिस पर मरजिया समुद्र मे धँसकर मोती निकालता है, उसी प्रकार राजा ने सिद्धि प्राप्त की। उसके नेत्र खुले रहते हैं तो दीपक से जलते मालूम पडते हैं। उसने स्वर्ग के द्वार को खोज लिया और वज्र से पीहित कपाटो को खोल दिया।

उस गढ मे सुरग की चढाई बड़ी कठिन थी अतएव चढते हुए प्रात काल हो गया। गढ़ के ऊपर पुकार मच गई कि चोर सेंध लगाकर ऊपर चढ आए हैं।

**टिप्पणी—जो......सेइ**—यहाँ पर कवि का सकेत हठ यौगिक मार्ग से है। कवि ने शिव का प्रयोग नाथपथी गुरु के लिए किया है। कवि की व्यजना है कि मैंने जिस योग साधना को नाथपथी साधक से सीखा है उसी को सिद्धि प्राप्ति के लिए अपनाना चाहता हूँ।

**गयउ......लेइ**—रतनसेन की व्यजना है कि मैं इस हठ यौगिक मार्ग को अपना कर सहस्रार मे स्थित ब्रह्मरन्ध्र की खोज करूँगा।

**थाह कुण्ड**—यहाँ पर कवि का संकेत ब्रह्मरन्ध्र से है। अतएव यहाँ पर अर्थान्तर सक्रमित वाच्यध्वनि है। वह से ब्रह्मरन्ध्र का सकेत है।

**सो सरग द्वारि**—यहाँ पर भी कवि का सकेत ब्रह्मरन्ध्र से है। यहाँ पर सो में सम्वृत्ति वक्रता है।

**वज्र .....उघारा**—यहाँ पर कवि का सकेत चक्रो से है जिनका भेदन करना उतना ही कठिन है जितना कि वज्र का भेदन करना कठिन होता है।

**विशेष**—इस अवतरण मे कवि ने एक यौगिक अर्थ की भी व्यजना की है। सिंघलगढपरक अर्थ प्रस्तुत है और यौगिक अर्थ अप्रस्तुत है। अतएव यहाँ पर समासोक्ति अलकार है।

# गन्धर्वसेन मंत्री खण्ड

राजै सुनि, जोगी गढ चढे । पूछै पास जो पण्डित पढ ।।
जोगी गढ जो सेधि दै आवहि । बोलहु सबद सिद्धि जस पावहि ।।
कहहि वेद पढि पडित बेदी । जोगि भौर जस मालति-भेदी ।।
जैसे चोर सेधि सिर मेलहि । तस ए दुवौ जीउ पर खेलहि ।।
पथ न चलहि बेद जस लिखा । सरग जॉय सूरी चढि सिखा ।।
चोर होइ सूरी पर मोखू । देह जौ सूरि तिन्हहि नहि दोखू ।।
चोर पुकारि बेधि घर मूसा । खेलै राज-भँडार मँजूसा ।।
जस ए राजमदिर मँह दीन्ह रैनि कहँ सेधि ।
तस छेकहुँ पुनि इन्ह कहँ, मारहु सूरी बेधि ।।१।।

[इस अवतरण मे राजा गन्धर्वसेन की अपने मन्त्रियो से योगियो के सम्बन्ध मे मन्त्रणा दिखाई गई गई है ।]

राजा ने सुना जोगी गढ पर चढ आए हैं तो उसने पास के पडितो को बुला कर परामर्श किया और पूछा—'पडितो ! यह बताओ कि यदि योगी सेंध लगाकर गढ पर चढ आवें तो उन्हे फिर सिद्धि कैसे प्रदान की जाय ।' वेदज्ञ पडितो ने वेद पढ करके कहा कि जोगी उस भौंरे के सदृश होते हैं जो गन्ध के लिए मालती पुष्प का भेदन कर डालता है । जैसे चोर सेंध मे अपना सिर डालकर घर मे प्रवेश करते हैं इसी प्रकार जोगी लोग अपने प्राणो पर खेलते हैं और योग साधना करते हैं । वेद ने जिस मार्ग का निर्देश किया है उस मार्ग पर चलना इन्हे नही आता । इन्होंने तो स्वर्ग जाने के लिए सूली पर चढना सीखा है । चोर का सूली पर चढकर अपने चोरी के पाप से प्रायश्चित्त हो जाता है । अतएव जो सूली देता है उसे दोष नही लगता । चोर पहले सूचना देकर के गढ का भेदन करते हैं और राजकोष की मजूषा खोल लेते हैं ।

इन जोगियो ने भी चोरो के सदृश ही रात मे सेंध लगाकर गढ पर चढ़ने का प्रयास किया है अतएव इन्हे भी सूली से भेद कर प्राण दड देना चाहिए ।

**टिप्पणी—कहहिं......पावहिं**—यहाँ पर कवि ने योगियो की भाषा मे अपने आशय की व्यजना की है । 'सबद' का अर्थ है शास्त्र वचन और सिद्धि से कवि का तात्पर्य है 'दण्ड का निर्णय' । यहाँ पर सबद मे तो अर्थान्तरसक्रमित वाच्यध्वनि है और सिद्धि का अर्थ विपरीत लक्षण से लिया गया है ।

जोगी......भेदी—यहा पर उपमा अलकार से कवि ने योगियो की अन्तर्भेदिनी प्रकृति का सकेत किया है। यहाँ पर व्यग्यसम्भवा आर्थी व्यजना से यह व्यजित किया है कि योगी लोग आपके गढ के परम सुरक्षित स्थान धवलगढ गृह तक मे पदमावती से अपना साक्षात्कार करेंगे।

सरग .....सिखे—कवि की व्यजना है कि योगी लोग ब्रह्मरन्ध्र मे पहुँचने के लिए वे कुण्डलिनी साधना रूपी सूली पर चढना सीखे हुए हैं। यहाँ पर स्वत सम्भवी वस्तु से वस्तुव्यग्य है।

चोरहि......दोखु—यहाँ पर व्यतिरेक अलकार व्यग्य है। कवि यह व्यजित करना चाहता है कि चोर को जव सूली पर चढा दिया जाता है तो उसे अपने पाप का फल मिल जाता है और सूली चढाने वाले को भी कोई पाप नही पडता, किन्तु योगी को सूली पर चढाने से उसके पाप का प्रायश्चित्त नही होता। साथ ही-साथ जो उसे सूली पर चढाएगा उसे भी पाप मिलेगा। अतएव योगियो का अपराध चोरो से अधिक है। क्यो चोर तो ज्ञानहीन होने के कारण ही सेंध लगाते हैं, इन्होने तो विरक्त और ज्ञानी होते हुए भी सेंध मारने की चेष्टा की है। इस व्यतिरेक अलकार से कवि ने यह व्यजित किया है कि योगी लोग सर्वथा दड्य हैं। इस प्रकार यहाँ पर व्यग्यसम्भवा आर्थी व्यंजना है।

चोर......मजूषा—यहाँ पर कवि ने पहले व्यतिरेक अलकार व्यजित किया है और उससे योगियो के अपराध की अतिरेकता व्यजित की है। फिर व्यतिरेक अलकार से कवि ने एक दूसरी वस्तु-व्यजना की है वह यह कि चोर सर्वथा दड्य है।

राँध जो मन्त्री बोले सोई। ऐस जो चोर सिद्ध पै कोई॥
सिद्ध निसक रैंन दिन भँवही। ताका जहाँ तहाँ अपसवही॥
सिद्ध निडर अस अपने जीवा। खड़ग देखि कै नावहि गीवा॥
सिद्ध जाइ पै जिउबध जहाँ। औरहि मरन पंख अस कहाँ?॥
चढ़ा जो कोपि गगन उपराही। थोरे साज मरै सो नाही॥
जवुक जूझ चढै जो राजा। सिंघ साज कै चढै तौ छाजा॥
सिद्ध अमर, काया जस पारा। छरहि मरहि, वर जाइ न मारा॥
छरही काज कृस्न कर, राजा चढ़ै रिसाइ।
सिद्ध गिद्ध जिन्ह दिस्टि गगन पर, विनु घर किछु न वसाइ॥२॥

[इस अवतरण में कुछ दूसरे समीपवर्ती मन्त्रियो के परामर्श की चर्चा कवि ने की है।]

समीपवर्ती जो मन्त्री थे उन्होने कहा, जो ऐसा चोर है वह निश्चय ही कोई सिद्ध है। सिद्ध लोग दिन और रात्रि मे नि शक भाव से घूमते हैं और जिधर दृष्टि

डालते हैं वही पहुँच जाते हैं। सिद्ध अपने जीव से इतने निर्भय होते हैं कि वह खडग देखकर के सिर झुका देते हैं। जहाँ प्राणो के वध की सम्भावना होती है, वहाँ सिद्ध लोग अवश्य जाते है और दूसरो के ऐसे मरण पख कहाँ होते है जो इस प्रकार क्रोध करके आकाश मार्ग के चढने के अभ्यासी हो। वह साधारण रूप से नही मरते। हे राजन! जब सियार को मारने के लिए आक्रमण किया जाए तो सिंह की तैयारी करनी चाहिए और फिर आक्रमण करना चाहिए। सिद्ध अमर होते हैं और उनकी काया पारे के समान होती है, वे छल या युक्ति से मारे जाते हैं, बल से नही।

कृष्ण ने भी, यद्यपि युधिष्ठिर इस बात मे असफल हुए थे, छल से ही महाभारत का युद्ध जीता था। सिद्ध गिद्ध की तरह होते हैं। उनकी दृष्टि आकाश की तरफ रहती है। छल के विना सिद्धो से कुछ वश नही चल सकता।

टिप्पणी—राँध—समीप या पडोसी या निकटतम को कहते हैं। प्राचीनकाल मे ऐसा होता था कि दो मकानो के बीच की दीवार मे बातचीत करने के लिए एक झरोखा हुआ करता था। ऐसे मिले हुए मकानो मे रहने वाले पडोसियो को राध पडोसी कहते थे। राँध रन्ध्र का विगडा हुआ रूप है।

औरहिं .. ..कहाँ—यहाँ पर काक्वाक्षिप्त गुणीभूत व्यग्य से पहला अर्थ हुआ कि योगियो के अतिरिक्त और किसी मे मरन पख नही होते। मरन पख मे लक्षण-लक्षणा मूलक अर्थ होगा 'मरने की आतुरता'। यहाँ पर अत्यन्त तिरस्कृत वाच्यध्वनि है भी।

चढा .....उपराहीं—यहाँ कवि की व्यजना सहस्रार साधना की ओर भी है। वह व्यजित करना चाहता है कि जो योगी सहस्रार साधना मे निरत है, वे सरलता से नही मारे जा सकते, क्योकि वे अजर और अमर हो जाते हैं।

छरेहि .... रिसाय—यहाँ पर स्वत सम्भवी वस्तु से वस्तुव्यग्य है। कवि की व्यजना है कि सिद्ध लोग छल से ही मारे जा सकते हैं और उन्हें छल से मारना अनुचित भी नही है।

सिद्ध . वसाय—कवि की व्यंजना है कि सिद्ध लोग समाधि मे तल्लीन रहते हैं। समाधिस्थ योगी को मारना सरल नही है। यहाँ गगन मे शब्द शक्ति उद्भव वस्तुध्वनि है।

अबही करहु गुदर मिस साजू। चढहिं बजाइ जहाँ लगि राजू॥
होहिं सँजोवल कुवर जो भोगी। सब दर छेंकि धरहिं अब जोगी॥
चौबिस लाख छत्रपति साजे। छपन कोटि पर बाजन बाजे॥
बाइस सहस हस्ति सिंघली। सकल पहार सहित महि हली॥
जगत बराबर वै सब चाँपा। डरा इन्द्र बासुकि हिय काँपा॥

पदुम कोट रथ साजे आवहिं । गिरि होइ खेह गगन कहँ धावहिं ।।
जनु भुइँचाल चलत महि परा । टूटी कमठ पीठि, हिय डरा ।।
छत्रहि सरग छाइगा, सूरुज भउउ अलोपि ।
दिनहिं राति अस देखिय, चढा इन्द्र अस कोपि ।।३।।

[इस अवतरण मे योगियो के विरुद्ध राजा की सेना की तैयारी और इन पर किये जाने वाले आक्रमण का वर्णन किया गया है ।]

अभी तो गुदर के वहाने सेना सुसज्जित की जाए और जहाँ तक अपना राज्य है वहाँ तक वाजे वजाकर तैयारी की जाए और जो भोग मे लिप्त कुवँर हैं उनसे कह दिया जाए कि वे तैयार हो जायें और चारो ओर से योगियो को घेर लिया जाए । राजा ने चौवीस लाख छत्रपति सजाये और छप्पन करोड सेना मे वाजे वजने लगे, वाईस हजार सिंघली हाथी चले । वे पहाड के समान विशालकाय थे, इनके चलने पृथ्वी से हिलती थी। सवके दवाव पडने से पृथ्वी वरावर हो गई । इन्द्र डर गया और वासुकि हृदय मे कांप उठा । पदम कोटि के रथ सज्जित हो कर आये । पर्वत धूल वन कर आकाश मे उडने लगे । सेना के प्रयाण से ऐसा लगा मानो कि भूचाल आ गया हो । कछुवे की पीठ टूटने लगी और वह हृदय मे डर गया ।

छत्रो से आकाश छा गया और सूरज छिप गया । दिन मे रात जैसी दिखाई पडने लगी । ऐसा लगता था कि इन्द्र ने क्रोधित हो करके चढाई की हो ।

**टिप्पणी—गुदर**—गुदर का अर्थ है राजा की प्रतिष्ठा मे किया जाने वाला सैनिक प्रदर्शन ।

**सजोवल**—तैयार होना । **भोगी**—मैं तो इसका सीधा-साधा अर्थ भोग विलास मे लिप्त लेता हूँ किन्तु डाक्टर अग्रवाल ने इसका अर्थ आश्रित जागीरदार लिया है । इस अवतरण मे सेना के अगो की जो सख्यायें गिनाई गई हैं वह अतिशयोक्तिपूर्ण हैं और राजा के वैभव की व्यजना करने के लिए ही कवि ने लिखी हैं ।

**जगत ' कोपि**—इन पक्तियो मे सर्वत्र सम्वन्धातिशयोक्ति अलकार है ।

देखि कटक औ मैमंत हाथी । वोले रतनसेन कर साथी ।।
होत आव दल वहुत असूझा । अस जानिय किछु होइहिं जूझा ।।
राजा तू जोगी होइ खेला । एही दिवस कहँ हम भए चेला ।।
जहाँ गाढ़ ठाकुर कहँ होई । सग न छाडै सेवक सोई ।।
जो हम मरन-दिवस मन ताका । आजु आइ पूजी वह साका ।।

बरु जिउ जाइ, जाइ नहिं बोला। राजा सत-सुमेरु नहिं डोला ॥
गुरू केर जौ आयसु पावहिं। सौह होहिं औ चक्र चलावहिं ॥
आजु करहिं रन भारत सत बाचा देइ राखि।
सत्य देख सब कौतुक, सत्य भरै पुनि साखि ॥४॥

[इस अवतरण मे कवि ने राजा की सेना को देख कर रतनसेन के साथियो के हृदय मे जो प्रतिक्रिया हुई थी इसका वर्णन किया है।]

सेना और मतवाले हाथियो को देखकर रतनसेन के साथी बोले कि अगणित सेना चढती हुई चली आ रही है। ऐसा लगता है कुछ युद्ध होगा। हे राजन, तू योगी बन कर आया है। इसी दिन के लिए हम लोग तेरे साथ चेला बनकर आये थे। जब स्वामी पर विपत्ति पडे तो सेवक को उसका साथ नही छोडना चाहिये, यही सेवक का धर्म है। हमने जो मरने के दिन की कामना की थी वह आज आ पहुँचा है। राजा! चाहे प्राण चले जाएँ किन्तु हम लोग प्रतिज्ञा को नही तोड सकते। हे राजन्, सत सुमेरु के समान होता है और वह कभी डिगता नही है। यदि गुरु की आज्ञा मिले तो हम सामने पहुँच करके चक्र चलावें। आज हम महाभारत जैसा युद्ध मचावेंगे और सत्य की प्रतिज्ञा लेकर उसकी रक्षा करेंगे और सत्य के बल पर हम सब कौतुक करेंगे और सत्य ही हमारे कर्मों की साक्षी देगा।

टिप्पणी—राजा · · खेला—यहाँ पर कवि की व्यजना है कि जब राजा सेना त्याग कर जोगी बन कर चला था उसी समय यह सम्भावना कर ली गई थी कि कोई विपत्ति आई तो राजा अकेला क्या करेगा। यहाँ पर स्वत सम्भवी वस्तु से वस्तु-व्यजना है।

एहि·· ·· चेला—एहि से कवि का अभिप्राय है युद्ध का अवसर आने पर। यह अर्थ अर्थान्तरसक्रमित वाच्यध्वनि से लिया गया है।

गुरू कहा चेला सिध होहू। पेम-बार होइ करहु न कोहू ॥
जाकहँ सीस नाइकै दीजै। रग न होइ ऊभ जौ कीजै ॥
जेहि जिउ पेम पानि भा सोई। जेहि रँग मिलै ओहि रँग होई ॥
जौ पै जाइ पेम सौ जूझा। कित तप मरहिं सिद्ध जो बूझा ?॥
ऐहि सेंति बहुरि जूझ नहिं करिये। खडग देखि पानी होइ ढरिए ॥
पानिहिं काह खडग कै धारा। लौटि पानि होइ सोइ जो मारा ॥
पानी सेती आगि का करई ?। जाइ बुझाइ जौ पानी परई ॥
सीस दीन्ह मैं अगमन पेम-पानि सिर मेलि।
अब सो प्रीति निबाहौ, चलौ सिद्ध होइ खेलि ॥५॥

[इस अवतरण मे कवि ने उन वचनो का उपसहार किया है जो रतनसेन ने अपने चेलो के प्रति कहे थे।]

गुरु ने कहा, हे चेलो ! अब तुम सिद्ध बन जाओ । प्रेम के द्वार मे क्रोध नही करना चाहिये । जिसे झुका कर हमने अपना सिर दिया है यदि उसके आगे सिर उठाया तो उचित न होगा । जिसके हृदय मे प्रेम होता है वह जल के समान होता है । जल मे जो रग मिल जाता है वह उसी रूप मे परिणत हो जाता है । यदि प्रेम मे युद्ध का विवान होता तो सिद्ध लोग तपस्या करके अपने प्राण क्यो देते, इसीलिए हमे युद्ध नही करना चाहिए । खड्ग देख करके जल की तरह द्रवित हो जाना चाहिये । पानी के लिये खड्ग की धारा का क्या मूल्य है, जो मारता है उलट करके वही पानी हो जाता है । पानी का आग भी क्या कर सकती है । यदि यह पानी मे पड जाए तो आग भी वुझ जायगी ।

हमने प्रेम के जल मे अपना सिर डालकर पहले ही अपना सिर समर्पित कर रखा है । अब मैं उसी प्रेम का निर्वाह करूंगा और सिद्ध बनकर अपना प्रण निभाऊंगा ।

**टिप्पणी—जाकहँ······कीजै**—यहां पर कवि की व्यजना है कि जिस प्रिय पात्र के लिए हमने अपना आत्मसमर्पण कर रखा है उसके प्रति हम यदि तनिक भी युद्ध या विरोध की भावना रखेंगे तो हमारे प्रेम मे अन्तर आ जाएगा ।

**पानी मा सोई**—कवि की व्यजना है कि जो किसी के प्रति प्रेम करता है वह उसके प्रति अत्यन्त विनम्र और सदय हो जाता है ।

**जेहि · ·· होई**—कवि की व्यजना है कि प्रेमी जिससे प्रेम करता है वह उसमें इतना तन्मय हो जाता है कि उसमे और प्रिय पात्र मे वैसे ही कोई अन्तर नहीं रहता जिस प्रकार रग मिले हुए जल मे रग और जल मे कोई अन्तर नही रह जाता । यहाँ पर स्वत सम्भवी वस्तु से उपमा अलकार व्यग्य है ।

**खड्ग · · ढ़रिये**—यहाँ पर कवि की व्यजना है जब अपने प्रिय पात्र की ओर से वल प्रयोग किया जाय तो प्रेमी को चाहिये कि वह अत्यन्त विनम्र हो जाए । यहाँ पर अत्यन्त तिरस्कृत वाच्यध्वनि है । साधक का अतिशय विनय भाव ही व्यग्य है ।

राजै छेंकि धरे सव जोगी । दुख ऊपर दुख महै वियोगी ॥
ना जिउ धरक धरत होइ कोई । नाही मरन जियन डर होई ॥
नाग-फाँस उन्ह मेला गीवा । हरष न विसमौ एकौ जीवा ॥
जेइ जिउ दीन्ह सो लेउ निकासा । विसरै नहिं जौ लहि तन साँसा ॥
कर किंगरी तेहि तंतु वजावै । इहै गीत वैरागी गावै ॥
भलेहि आनि गिउ मेली फाँसी । है न सोच हिय, रिस सव नासी ॥

मैं गिउ फाँद ओहि दिन मेला। जेहि दिन पेम-पथ होइ खेला ॥
परगट गुपुत सकल महँ पूरि रहा सो नावँ।
जहँ देखौ तहँ ओही, दूसर नहिं जहँ जावँ ॥६॥

[इस अवतरण मे कवि ने उस समय का वर्णन किया है जब राजा की सेना ने योगियों को चारों तरफ से आक्रान्त कर लिया था।]

राजा गन्धर्वसेन ने सब योगियो को घेर लिया। उन बेचारो के ऊपर दुख पड गया। किन्तु योगियो के हृदय मे जरा भी इस बात का डर नही था कि उनको कोई पकड रहा है और न उनको मरने-जीने का ही डर था। उन्होने अपनी गर्दन प्रेम रूपी नागफांस मे फँसा रखी थी, इससे उनके हृदय मे, न कोई हर्ष था न कोई विस्मय था। योगी ने कहा, जिसने हमे जीवन दिया है वह चाहे प्राण ही निकाल ले परन्तु जब तक हमारे शरीर मे प्राण हैं हम उसको भूल नही सकते। हाथ मे किंगरी लेकर के वे उसके तारो को बजाते थे और वह वैरागी इस प्रकार का गीत गाते थे 'इन लोगो ने हमारे गले मे फाँसी ही डाली है किन्तु हमे इस बात का कोई सोच नही है। हमारा क्रोध सब नष्ट हो गया है। मैंने गर्दन मे उसी दिन फन्दा डाल लिया था जिस दिन प्रेम मार्ग मे सिर दिया था।'

प्रत्यक्ष रूप से और अप्रत्यक्ष रूप से सर्वत्र ही उसी पदमावती का नाम गुंजायमान है। जिधर देखता हूँ वही दिखाई पडती है। मुझे उससे रहित कोई जगह दिखाई ही नही पडती। अत मैं अन्यत्र कहाँ जाऊँ ?

**टिप्पणी—परगट··· ··जाँव—**यहाँ पर समासोक्ति के सहारे कवि ने आध्यात्मिक व्यंजना की है। व्यंग्यार्थ है कि परमात्मा सर्वत्र परिव्याप्त है, अतएव कोई ऐसा स्थान नही है जहाँ उसके द्वारा दिये गये दुख-सुखो से मुक्ति मिल सके। यहाँ पर कवि ने अद्वैत भाव की व्यंजना की है।

जब लगि गुरु हौं अहा न चीन्हा। कोटि अँतरपट बीचहिं दीन्हा ॥
जब चीन्हा तब और न कोई। तन मन जिउ जीवन सब सोई ॥
'हौं-हौं' करत धोख इतराही। जब भा सिद्ध कहाँ परछाहीं? ॥
मारै गुरू, कि गुरू जियावै। और को मार ? मरै सब आवै ॥
सूरी मेलु, हस्ति करु चूरू। हौं नहिं जानौं, जानै गूरू ॥
गुरु हस्ति पर चढा सो पेखा। जगत जो नास्ति, नास्ति पै देखा ॥
अध मीन जस जल महँ धावा। जल जीवन चल दिस्टि न आवा ॥
गुरू मोर, मोरे हिये, सिद्धि तुरगम ठाठ।
भीतर करहि डोलावै, बाहर नाचै काठ ॥७॥

[इस अवतरण मे रतनसेन ने पदमावती को गुरु मानकर उसके प्रति अपना

श्रद्धाभाव प्रकट किया है। साथ ही कवि ने इसमे गूढ आध्यात्मिक तथ्यो की व्यजना की है ।]

रतनसेन कहता है जब तक हमने गुरु को नही पहचाना था तब तक हमारे और उसके बीच मे करोड अन्तर्पट थे। किन्तु उसका सही ज्ञान होने पर हमे अनुभव होने लगा कि हम मे और उसमे कोई अन्तर नही है। तन, मन, जीव, जीवन सब, उस ही का है। मनुष्य मैं-मैं करता हुआ धोखे मे फँसा रहता है किन्तु जब वह सिद्ध हो जाता है तब उसका वह भ्रमजाल नष्ट हो जाता है, तब वह सिद्ध हो जाता है। माया की परछाईं शेष नही रह जाती। उस समय यह गुरु के आश्रित रहता है। वह चाहे मारें या जीवन दान दें। उसके अतिरिक्त और कोई नही मार सकता। क्योकि उसके अतिरिक्त सभी नश्वर है। वह चाहे सूली पर चढावे चाहे हाथी से कुचलवा दे। हमे इसका कोई ज्ञान नही। इस का ज्ञान उसी को होता है। यह उसके ही ऊपर है। गुरु हाथी पर चढा हुआ इस रहस्य का अनुभव करता है कि नश्वर जगत् वास्तव मे अस्ति रूप है।

**टिप्पणी—गुरु**—रतनसेन ने यहाँ पर पदमावती के लिए यह प्रत्यक्ष रूप से कहा और अप्रत्यक्ष रूप से यह परमात्मा का व्यजक है। यहाँ पर गुरु मे शब्दशक्ति उद्भव वस्तुध्वनि है।

**कोटि······दीना**—यहाँ पर कवि ने जीवात्मा और परमात्मा के बीच जो माया के आवरण हैं उनकी ओर सकेत किया है। माया के आवरणो के कारण ही जीव परमात्मा को नही पहचान पाता।

**जब ···सोई**—इन पक्तियो मे कवि ने वेदान्ती अद्वैत भावना की अभिव्यक्ति की है। कवि आत्मा और परमात्मा मे कोई अन्तर नही मानता, अन्तर तभी तक मालूम पडता है जब तक कि माया का आवरण बीच मे रहता है। माया के आवरण के हटते ही जीव ब्रह्म हो जाता है। उपनिषदो मे भी कहा है 'ब्रह्मविद् ब्रह्मैव भवति'।

**हौं हौं····· परछाईं**—मनुष्य अहकार से जब तक विमूढित रहता है तब तक माया उसे आक्रान्त किए रहती है। किन्तु जब उसका अहकार नष्ट हो जाता है तब वह सिद्ध हो जाता है, अर्थात् ब्रह्म रूप हो जाता है। फिर माया की छाया नही रह जाती। इसी अवतरण मे कवि ने अहकार को ही माया का प्रमुख हेतु कहा है। तुलसीदास ने भी अहकारमूलक द्वैत भाव को ही माया कहा है—

**'मैं अरु मोर तोर तै माया'**

**मारे······आवे**—यहाँ पर परमात्मा की सर्वशक्तिमत्ता व्यजित की गई है और उसको शाश्वत और अजर-अमर बताया गया है। यह भारतीय वेदान्त के अनुरूप है।

**गुरु······पेखा**—यहाँ पर स्वत सभवी वस्तु से वस्तुव्यजना है कि गुरु सबसे महान् है, सर्वशक्तिमान है और वह सर्वज्ञ है।

जगत······देखा—गुरु सर्वज्ञ और सर्वशक्तिमान होने के साथ-साथ नश्वर जगत के रहस्य को जानने वाला है।

अन्ध······आवा—जीव की अवस्था मछली की तरह है जो ससार रूपी जल मे तृष्णा से प्रेरित होकर इधर-उधर घूमती रहती है, उसे ससार की नश्वरता का बोध नही होता। यहां पर उपमा अलकार से वस्तु व्यग्य है।

गुरु······काठ—यह दोहा गीता के निम्नलिखित श्लोक का रूपान्तर सा प्रतीत होता है।

ईश्वरः सर्वभूताना हृद्देशे तिष्ठति अर्जुन।
भ्रामयन सर्वभूतानि यन्त्रारूढानि मायया॥

अतएव स्पष्ट प्रमाणित है कि जायसी यहां पर गीता के अद्वैत भाव से बहुत अधिक प्रभावित हुए हैं।

सो पदमावति गुरु हौ चेला। जोग-तत जेहि कारन खेला॥
तजि वह बार न जानौ दूजा। जेहि दिन मिलै, जातरा पूजा॥
जीह काढि भुइँ धरौ लिलाटा। ओहि कहँ देउँ हिये महँ पाटा॥
को मोहिं ओहि छुआवै पाया। नव अवतार देइ, नइ काया॥
जीउ चाहि जो अधिक पियारी। माँगै जीउ देउँ बलिहारी॥
माँगै सीस, देउँ सह गीवा। अधिक तरौ जौ मारै जीवा॥
अपने जिउ कर लोभ न मोही। पेम बार होइ माँगौं ओही॥
दरसन ओहि कर दिया जस, हौ सो भिखारी पतग।
जौ करवत सिर सारै, मरत न मोरौ अंग॥८॥

[इस अवतरण मे कवि ने रतनसेन का पदमावती के प्रति अनन्य प्रेम और श्रद्धा भाव प्रकट कराया है।]

रतनसेन कहता है वह पदमावती गुरु है और मैं चेला। उसी के कारण मैंने इतनी योग साधना की है। इसके द्वार को छोडकर मैं और किसी को नही जानता। जिस दिन वह मिलेगी उसी दिन मेरी यात्रा पूरी होगी। उसके ऊपर अपने प्राण निछावर कर मैं मस्तक पृथ्वी पर टेक रहा हूँ। उसी को हृदय मे मैं आसन दूंगा। मुझे उसके पदस्पर्श कौन करायेगा? कौन नया जन्म देकर नया शरीर देगा? वह मुझे अपने प्राण से भी अधिक प्रिय है, यदि वह प्राण मांगे तो वह भी उसके ऊपर निछावर कर दूंगा। यदि वह सिर मांगेगी तो गर्दन सहित सिर दे दूंगा और यदि वह मेरा वध करेगी तो भी मेरा उद्धार हो जाएगा। मुझे अपने प्राणो का लोभ नही है, प्रेम के द्वार पर खडे होकर मैं उसकी याचना करता हूँ। इसके दर्शन दीपक के समान हैं और मैं भिखारी पतगे के समान हूँ। यदि वह हमारे सिर पर आरा चलाएगी तब भी मैं अपने शरीर को नही मोडूंगा।

**टिप्पणी—जातरा पूजा**—इसका अर्थ है कि मेरी यात्रा की सफलता तभी समझी जाएगी जब पदमावती के दर्शन होंगे।

**दर्शन···अंग**—यहाँ पर कवि प्रौढोक्ति सिद्ध उपमा अलकार से वस्तुव्यग्य है। रतनसेन व्यजित करना चाहता है कि उसमे पदमावती के प्रति अपूर्व समर्पण और प्रेम भाव है।

**करवत**—प्राचीन काल मे साधना का एक रूप यह था कि अपने को या अपने सब से प्रिय व्यक्ति को आरे से चीर कर साध्य को प्रसन्न किया करते थे।

पदमावति कँवला ससि जोती। हँसे फूल, रोवै सब मोती॥
बरजा पितै हँसी औ रोजू। लागे दूत, होइ निति खोजू॥
जबहिं सुरुज कहँ लागा राहू। तबहिं कवँल मन भएउ अगाहू॥
बिरह अगस्त जो बिसमी उएऊ। सरवर-हरष सूखि सब गयउ॥
परगट ढारि सकै नही आँसू। घटि-घटि माँसु गुपुत होइ नासू॥
जस दिन माँझ रैन होइ आई। बिगसत कँवल गएउ मुरझाई॥
राता बदन गएउ होइ सेता। भवँत भवँर रहि गए अचेता॥
चित जो चिंता कीन्ह धनि, रोवै रोवँ समेत।
सहस साल सहि, आहि भरि, मुरुछि पडी, अचेत॥९॥

[इस अवतरण मे कवि ने पदमावती मे रतनसेन के प्रति पूर्वानुराग के उदय का वर्णन किया है तथा इससे उद्भुत होने वाली प्रेम विरह आदि भावनाओं की मार्मिक अभिव्यक्ति भी की है।]

पदमावती की कान्ति चन्द्रमा की ज्योति के समान है। वह हँसती है तो फूल झडते हैं और रोती है तो मोती बिखरते हैं। उसके पिता ने उसके रोने और हँसने पर नियन्त्रणा रखा है, दूतियाँ हर समय उसके हँसने और रोने की देख-रेख रखती हैं। जब से सूर्य रूपी रतन को गन्धर्वसेन रूपी राहु ने ग्रस्त कर लिया तभी से कमल रूपी पदमावती के हृदय मे उसका ज्ञान हो गया। विरह रूपी अगस्त का शोक छा गया और हर्ष का सरोवर सूख गया। प्रत्यक्ष वह आँसू नही बहा सकती। उसका मास घट कर अन्दर ही अन्दर छीज रहा है। जैसे दिन मे अन्धकार हो आया हो, उसी प्रकार कमल विकसित होते ही मुरझा गया और उसका लाल वर्ण सफेद पड गया। उसकी सुरभि के कारण चक्कर काटने वाले भौंरे अचेत हो गये। उसके मन मे इतनी चिन्ता थी कि उसका रोम-रोम रो उठा। सहस्रो भालो के समान दुख उसके सहस्रो छिद्रो से भर गया और वह अचेत होकर मूर्च्छित हो गई।

**टिप्पणी—पदमावती···ज्योति**—यहाँ पर शशि ज्योति का अर्थ अत्यन्त उज्ज्वल और धवल है। यह अर्थ लक्षणलक्षणा से लिया गया है। यहाँ पर अत्यन्त तिरस्कृत वाच्यध्वनि है। पदमावती के रूपलावण्य की अतिशयता ही व्यग्य है।

**हँसे……मोती**—इस पक्ति मे भी अत्यन्त तिरस्कृत वाच्यध्वनि है। कवि की व्यजना है कि पदमावती इतनी दिव्य सुन्दरी है कि उसकी हँसी फूल जैसी निर्मल और धवल एव सुरभित और आँसू मोती जैसे सुन्दर निकलते हैं। यहाँ पर उपमा अलकार भी व्यग्य है।

रोजु=रोना।

**जबहि……अगाहू**—यहाँ पर रूपकातिशयोक्ति अलकार है।

**जस…मुरझाई**—यहाँ पर उपमा अलकार से वस्तुव्यग्य है। पदमावती की अतिशय विरह व्यथा ही ध्वनित की गई है।

**राता…सेता**—यहाँ पर स्वत सम्भवी वस्तु से वस्तु व्यजना है। कवि ने पदमावती का विरहाधिक्य व्यजित किया है। यहाँ पर वैवर्ण्य सात्विक भाव की व्यजना की गई है।

**भमति……अचेता**—यहाँ पर कवि प्रौढोक्ति सिद्ध वस्तु से वस्तु व्यजना है। कवि ने पदमावती के विरहाधिक्य की व्यजना की है।

**चित्त……चेत**—इस अवतरण मे कवि ने चिन्ता उद्वेग व्याधि आदि विरह की अवस्थाओ की व्यजना की है।

**विशेष**—यहाँ पर कवि ने अभिलाषामूलक विरह का बडा सश्लिष्ट वर्णन किया है।

पदमावती सँग सखी सयानी। गनत नखत सब रैनि बिहानी॥
जानहिं मरम कवँल कर कोई। देखि बिथा बिरहिन कै रोई॥
बिरहा कठिन काल कै कला। बिरह न सहै, काल बरु भला॥
काल काढि जिउ लेइ सिधारा। बिरह-काल मारे पर मारा॥
बिरह आगि पर मेलै आगी। बिरह घाव पर घाव बजागी॥
बिरह बान पर बान पसारा। बिरह रोग पर रोग सँचारा॥
बिरह साल पर साल नवेला। बिरह काल पर काल दुहेला॥
तन रावन होइ सर चढा, बिरह भएउ हनुवत।
जारे ऊपर जारै, चित मन करि भसमत॥१०॥

[इस अवतरण मे भी पदमावती की विरह व्यथा का ही वर्णन किया गया है।]

पदमावती के साथ जो चतुर सखियाँ थी उन्होने पदमावती रूपी शशि की पीडा का अनुमान कर लिया था। कमल का रहस्य कुमुदनियाँ ही जानती हैं। वे कुमुदनियाँ रूपी सखियाँ कमल रूपी पदमावती की व्यथा से व्यथित होकर रो पडी। विरह बडा कठिन होता है। वह काल का ही एक रूप है। विरह नही सहा जाता। उससे तो काल का सहन करना सरल है। काल तो एक बार प्राण लेकर चला जाता

है। किन्तु विरह काल मारने पर भी मारता है। विरह अग्नि जले हुए को भी जलाती है और विरह की वज्राग्नि घाव पर घाव करती है, विरह वाण पर वाण मारता है। विरह रोग पर रोग सचारता है। विरह दुख पर नया दुख जनता है। विरह काल से भी अधिक भयकर काल है। ऐसा मालूम होता था कि शरीर रावण था जोकि चिता पर वैठा हुआ था और विरह रूपी हनुमान ने उसे भस्म कर दिया था। वह जले को जला रहा था और चित्त एव मन तक को भस्म कर रहा था। वह जले को जला रहा है और भस्म करके भी नही छोडना चाहता है।

**टिप्पणी—गुनी……जानि**—यहाँ पर रूपकातिशयोक्ति अलकार है। नक्षत्र रूपी सखियो ने पदमावती रूपी शशि की अन्तर्व्यथा को अनुमान से जान लिया। 'गुनि के' क्रिया यहाँ पर अनुमान करने के अर्थ मे प्रयुक्त हुई है।

**जानहिं……कोई**—यहाँ पर भी रूपकातिशयोक्ति अलकार है। कुमुदनियाँ रूपी सखियाँ ही कमल रूपी पदमावती के हृदय के रहस्य को जानती हैं।

**विरह……दुहेला**—इन पक्तियो मे सर्वत्र व्यतिरेक अलकार से कवि ने विरह व्यथा की अतिशयता व्यजित की है। अत यहाँ पर कवि प्रौढोक्ति सिद्ध अलकार से वस्तुव्यग्य है।

**तन……भसमन्त**—यहाँ पर रूपक अलकार से कवि ने पदमावती के विरह की जनित अग्नि की अतिशयता ही व्यजित की है।

कोई कुमोद पसारहि पाया। कोइ मलयागिरि छिरकहि काया॥
कोई मुख सीतल नीर चुवावै। कोई अँचल सौ पौन डोलावै॥
कोई मुख अमृत आनि निचोवा। जनु विप दीन्ह अधिक धनि सोवा॥
जोवहि साँस खिनहि खिन सखी। कव जिउ फिरै पौन पर पँखी॥
विरह काल होइ हिये पईठा। जीउ काढि लै हाथ वईठा॥
खिनहि मौन वाधे, खिन खोला। गही जीभ मुख आव न वोला॥
खिनहिं वेझि कै वानन्ह मारा। कँपिकँपि नारि मरै वेकरारा॥
कैसेहु विरहु न छाड़ै, भा ससि गहन गरास।
नखत चहूँ दिसि रोवहि, अधर धरित अकास॥११॥

[इस अवतरण मे कवि ने पदमावती के प्रति व्यक्त की गई सखियो के सेवा भाव की व्यंजना की है।]

कोई सखी उसके पैर दवा रही थी, कोई उसके शरीर पर मलयगिरि चन्दन छिडक रही थी, कोई मुख पर शीतल जल का सिचन कर रही थी, कोई अचल से पवन डोला रही थी। कोई आकर मुख मे अमृत डाल रही थी। किन्तु वह अमृत विप रूप होकर लगा और उससे वह मानो अधिक सो गई। सखियाँ क्षण-क्षण उसके साँसो को देखती थी। न जाने पवन के साथ पक्षी की तरह जीव प्राणो के साथ

